॥ ढाल पांचमी ॥ श्रीविमलाचल सिरतिलो ॥ ए देशी ॥

॥ नयर काकंदी नरपति, एम पिता सुग्रीव ॥ देवी रामा माता सुत, नए सुविध सुज्ञ जीव ॥ १ ॥ रजतवरण सम तनु सत, धनुष एक परिमांण ॥ दोय लाख पूरब कह्यो, प्रज्ञुनो आयु सुजांण ॥ २ ॥ अठ्यासी संख्या नए, गणधर परम प्रधान ॥ लख दो मुनि विंशति सहस, इक लख श्रमणी जांण ॥ ३ ॥ दोय लक्ष श्रावक कह्या, अरु गुणतीस हजार ॥ एकत्तर चौ लख सहस, श्रावकणी सुविचार ॥ ५ ॥ सुरी सुतारा सुर अजित, श्रीसंघ सानिधकार ॥ सहस साधु परिवारसुं, आए सिखर सुचार ॥ ६ ॥ मास संलेखण कर प्रज्ञु, मुक्ति गए इह ठोर ॥ तीरथ महिमा महियलै, प्रगटी च्यारुं जेर ॥ ७ ॥ इमहिज शीतलनाथनो, हिव सुणज्यो अधिकार ॥ नद्दिलपुर दृढरथ पिता, मात नंदा सुखकार ॥ ८ ॥ लंछन सुज्ञ श्रीवच्छनो, श्रीशीतल जिनचंद ॥ कंचनवरण नेउ धनुष, मान सरीर अमंद ॥९॥ एक लाख पूरब कह्यो, प्रज्ञुनो आयु प्रमाण ॥ इक्यासी गणधर कह्या, मुनि इक लाख सुजांण ॥ १० ॥ एक लाख चालीस सहस, श्रमणी संख्या जेर ॥ सहस तयासी दोय लख, श्रावक संख्या जोर ॥ ११ ॥ सहस अठावन लक्ष चौ, श्रावकणी सुविचार ॥ देवी असोका ब्रह्म यक्ष, सहु संघ सानिधकार ॥ १२ ॥ सिखरसमेत सहस्र एक, साधूने परिवार ॥ मुक्ति गए प्रज्ञु मासकी, संलेखन कर सार ॥ १३ ॥

॥ ढाल छट्ठी ॥ धनर संप्रति साचो राजा ॥ ए देशी ॥

॥ सिंहपुरी नगरी तिहां राजा, विष्णु नरेसर तात जी, कंचनवरण श्रेयांस प्रज्ञूजी, नपज्या विष्णु सुमात जी ॥ १ ॥ नमो रे नमो श्रीत्रिज्ञुवन राजा, खड्ग लंछन प्रज्ञु पाय जी ॥ धनुष असी

देहमांन चौरासी, लाख वरसनो आयु जी ॥ २ ॥ न० ॥ गणधर बहुत्तर सहस चोरासी, मुनि श्रमणी तीन लक्ष जी ॥ तीन सहस वलि सहस गुणयासी, श्रावक पुण दो लक्ख जी ॥ ३ ॥ न०॥ अड़तालीस सहस वलि चौ लख, श्राविका जाणो सार जी ॥ जक्ष अमर सुरी मांनवी जांणो, श्रीसंघ सानिधकार जी ॥ ४ ॥ न० ॥ सहस मुनीसरनै परिवारै, प्रभुजी सिखरसमेत जी ॥ मास संलेखण कर प्रभु पोहता, मुक्तिमहल सुख हेत जी ॥ न० ॥ ५ ॥ हिव कंपिलपुर तात नृपति, श्रीकृतवर्म सुमात जी ॥ स्यामादेवी अंगज रूपना, विमलनाथ जगतात जी ॥ न० ॥ ६ ॥ सूकर लंछन सोवनकाया, साठ धनुष देहीमांन जी ॥ साठ लाख वछरनो आयु, शिष्य सतावन जान जी ॥ न० ॥ ७ ॥ साठ सहस मुनि अड़ सय इक लख, श्रमणी श्रावक जांण जी ॥ आठ सहस दोय लक्ष श्राविका, चौ लक्ष संख्या आण जी ॥ न० ॥ ८ ॥ षणमुख सुरवर विदिता देवी, प्रभुजी शिखरसमेत जी ॥ षट हजार साधू परिवारे, मुक्ति गए सुख हेत जी ॥ न० ॥ ए ॥ नगरी नाम अयोध्या नरवर, सिंहसेन जग सार जी ॥ सुजसा मात तिणे सुत जायो, प्रभुजी अनंतकुमार जी ॥ न० ॥ १० ॥ लंछन श्येन सोवन सम काया, धनुष पच्चास प्रमांण जी ॥ तीस लाख वच्छरनो आयु, गणधर पचवीस आंण जी ॥ न० ॥ ११ ॥ छासठ सहस मुनीसर सोहे, बासठ श्रमणी हजार जी ॥ छ हजार लाख दोय श्रावक, श्रावकणी इम धार जी ॥ न० ॥ १२ ॥ च्यार लाख वलि चवद हजार ए, अंकुसा देवी होय जी ॥ पाताल यक्ष श्रीसंघके सानिध, कारी नित प्रति जोय जी ॥ न० ॥ १३ ॥ आठसै मुनिवरनै परिवारै, सिखरसमेत प्रधान जी ॥ मास संलेखन कर गिरि ऊपर, पुहता पद निरवांण जी ॥ न० ॥ १४ ॥

॥ दूहा ॥

॥ ऐसे धर्म जिणेसरू, पुहता पद निर्वाण ॥ सिखरसमेत गिरिंद पर, नमोश् जगन्नाण ॥१ ॥

॥ ढाल सातमी ॥ जगतगुरु त्रिसलानंदन जी ॥ ए देशी ॥

॥ रत्नपुरी नगरी धणी जी, भानुराय सुजाण ॥ राणी सुव्रत मातने जी, धर्मनाथ गुणखाण ॥१॥ जगतपति धर्म जिनेसर सार ॥ धनुष पैतालीस तनु कह्यो जी, वज्र लंछन सुखकार ॥२॥ ज० ॥ चोतीस गणधर मुनि कह्या जी, चौसठ सहस प्रमाण ॥ श्रमणी वासठ सहसस्यूं जी, श्रावक दोय लक्ष मांन ॥ ३ ॥ ज० ॥ च्यार सहस वलि ऊपरां जी, चौ लख एक हजार ॥ श्रावकणी संख्या कही जी, दस लक्ष आयु विचार ॥४॥ ज० ॥ किन्नर सुर यत्ना सुरी जी, एक सहस परिवार ॥ समेतसिखर मुगते गया जी, वांदू वार हजार ॥५॥ ज० ॥ हथणापुर विश्वसेनना जी, अचिरा मात उदार ॥ शांति जिनेसर जनमिया जी, त्रिभुवन जय२कार॥जगतपति शांति जिनेसर सार ॥६॥मृग लांछन सोवन समो जी, देही धनुष चालीस ॥ आयु वरष इक लाखनो जी, छत्तीस गणधर सीस ॥ ज० ॥७॥ वासठ सहस मूनि छसै जी, इगसठ श्रमणी हजार ॥ दोय लाख श्रावक कह्या जी, ऊपर नेऊ हजार ॥ ८ ॥ ज० ॥ सहस त्रयाणूं श्राविका जी, तीन लाख परिवार ॥ गरूडयक्ष देवीसुरी जी, श्रीसंघ सानिधकार ॥ ज० ॥ ए ॥ नवसै मुनि परवार स्युं जी, आया सिखरसमेत ॥ मासखमण कर मुगतिमें जी, पुहता निजपद हेत ॥ ज० ॥ १० ॥ ऐसें हथणापुर भलो जी, राजा सूर सुतात ॥ कुंथुनाथ जिन जनमियां जी, कंचन तनु श्रीमात ॥ जगतपति कुंथु जिनेसर सार ॥ ११ ॥ छाग लंछन पेंतीसनो जी, धनुष देहनो मांन ॥ सहस पंच्याणव वरस

नो जी, आयु प्रभुनो जान ॥ १२ ॥ ज० ॥ पैंतीस गणधर दीपता जी, साठ सहस मुनि जांन ॥ छसै साठ सहस वली जी, श्रमणी संख्या मान ॥ ज० ॥ १३ ॥ सहस गुणियासी लक्षनो जी, श्राव क संख्या होय ॥ सहस इक्यासी तीन लाखनी जी, श्राविका सं ख्या जोय ॥ ज० ॥ १४ ॥ सातसे साधू परवरया जी, देवी ब ला गंधर्व ॥ कुंथुनाथ मुगते गया जी, मास संलेखण सर्व ॥ ज० ॥ १५

॥ दुहा ॥

॥ श्रीअरिनाथ जिनंदनो, कहिस्युं अब अधिकार ॥ श्रो ता सुणज्यो प्रेम धर, थास्यै लाभ अपार ॥ १ ॥

॥ ढाल आठमी ॥ देसी विछियानी ॥ हांरे लाला श्रीजिनकुशल सूरीसरू ॥ ए देशी ॥

॥ हांरे लाला श्रीअरिनाथ जिनेसरू, तिहां नगरी अयोध्या चंदरे लाला ॥ तात सुदर्शन मातजी, नंदादेवीना नंद रे लाला ॥ १ ॥ श्रीअ० ॥ लंछन नंद्यावर्त्तनो, तीस धनुष देहीनो मांन रे लाला ॥ कंचनवरण सुहामणो, आयु सहस चौरासी प्रमाण रे लाला ॥ ॥ २ ॥ श्री अ० ॥ इक लाख श्रावक ऊपरे, वलि संख्या अधकी जांण रे लाला ॥ सहस बहुत्तर तीनली लक्ष श्राविका संख्या आंणरे लाला ॥ श्रीअ० ॥ ३ ॥ देव देवी सानिध करे, इक सहस मुनि परवार रे लाला ॥ मुक्ति गए इण गिर प्रभु, कर मास संलेखण सा ररे ॥ श्रीअ० ॥ ४ ॥ मिथिलानगर प्रभावती, मात पिता श्री कुंभ राय रे लाला ॥ लंछन कलस पचीसनो, वपु धनुष सोवन सम कायरे लाला ॥ श्रीमल्लिनाथ जिनेसरू ॥ ५ ॥ सहस पचा वन वर्षनी, थित गणधर अठावीस रे लाला ॥ भविक कमल प्रति बोधता, जगनायक श्रीजगदीस रे लाला ॥ ६ ॥ श्री म० ॥ चा लीस सहस मूनीसरू, श्रमणी पचावन सहस रे लाला ॥ सहस त्र्यासी लक्षनी, श्रावकनी संख्या सार रे लाला ॥ ७ ॥ श्री म० ॥

श्राविका सित्तर सहसनी, लक्ष तीन संख्या सुविचार रे लाला॥ सहस मुनि परवारस्युं, गये मुक्ति संलेखण धार रे लाला ॥ श्रीम० ॥ए॥ राजग्रही राजा पिता, सुग्रीव पद्मावती मात रे लाला ॥ श्यामव रण तनु शोभता, जे कपिल लंछन विख्यात रे, लाला ॥ श्रीमुनिसुव्रत स्वामिजी ॥ १० ॥ धनुष बीस देहीतणो, आयु वछर तीस हजार रे लाला ॥ अष्टादश गणधर थया, तीस सहस मुनिसर सार रे लाला ॥ श्रीमु० ॥ ११ ॥ श्रमणी सहस पचवीसनी, संख्या ब हुतर हजार रे लाला ॥ इक लक्ष ऊपरि श्राविका, तीन लक्ष प चास हजार रे लाला ॥ श्रीमु० ॥ १२ ॥ वरुणयक्ष देवी भली, नरदत्ता सानिधकार रे लाला ॥ सहस मुनि परवारसे, गए मुक्ति महल सुख सार रे लाला ॥ श्रीमु० ॥ १३ ॥ विजय पिता विप्रा मातजी, सोवन सम श्रीनमिनाथ रे लाला ॥ नीलकमल लंछन कह्यो, वपु धनुष पनर आयु साथ रे लाला ॥ श्रीनमिनाथ जिने सरू ॥ १४ ॥ दस हजार वरसतणो, गणधर सित्तर परिमाण रे लाला ॥ वीस इकतालीस सहस क्रम, साधु साधवी संख्या जाण रे लाला ॥ श्रीन० ॥ १५ ॥ इक लख सित्तर सहसनी, तीन ल क्ष सहस वलि होय रे लाला ॥ श्रावक संख्या श्राविका, अनुक्रम करि संख्या जोय रे लाला ॥ श्रीन० ॥ १६ ॥ विचरंता भूमंडले, आया सिखर समेत मझार रे लाला ॥ भृकुटी यक्ष गंधारी सुरी, इक सहस मुनि परवार रे लाला ॥ १७ ॥ श्रीन० ॥

॥ दूहा ॥

परमेसर श्रीपासनी, महिमा जगत विख्यात ॥ शिखर सि रोमणि सहसफण, जगजीवन जगतात ॥ १ ॥

॥ ढाल नवमी ॥ आदर जीव क्षमागुण आदर ॥ ए देशी ॥

॥ जय२ परम पुरुष पुरुषोत्तम, पारस पारसनाथ जी ॥

सांवरिया साहिब जगनायक, नांम अनेक विख्यात जी ॥ १ ॥ जय२ सिखर समेत सिरोमणि, श्रीसांवरिया पास जी ॥ ध्यावे सेवे जे नर तेहनी, पूरे वंछित आस जी ॥ २ ॥ ज० ॥ कासी देस वणारसी नगरी, श्रीअश्वसेन नरिंद जी, वामामाता जगविख्याता, तेहना सुत सुखकंद जी ॥ ३ ॥ जय० ॥ पन्नग लंछन नील वरण छवि, देहि शुभ्र नव हाथ जी ॥ आयू इकसो वरस प्रमाणे, गणधर दस प्रभु साथ जी ॥ ४ ॥ ज० ॥ सोल सहस मुनिवर अरु श्रमणी, कही अडतीस हजार जी ॥ भूमंडल विचरे भवि जनकूं, बोधबीज दातार जी ॥ ५ ॥ ज० ॥ चोसठ सहस लाख इक श्रावक, गुणचालीस हजार जी ॥ तीन लाख श्रावकणी संख्या, पार्श्वयक्ष सुर सार जी ॥ ६ ॥ ज० ॥ बीस जिनेसर मुगते पुहता, महिमा यहय अपार जी ॥ तिण ए तीरथ प्रगट्यो जगमें, मुक्तितणो दातार जी ॥ ७ ॥ ज० ॥ छहरी पाले जे नर आवै, भेटे सिखर गिरिंद जी ॥ ते नर मनवंछित फल पावे, ए सुरतरुनो कंद जी ॥ ८ ॥ ज० ॥ बहुविध संघतणी करै भक्ति, संघपति नांम धराय जी ॥ सफल करे संपद निज पांमी, जेहनो सुजस सवाय जी ॥ ९ ॥ ज० ॥ परभव सुरनर संपद पामे, जात्रा करे गहगाट जी ॥ साधर्मी वछल मुनिभक्ति, पूजा उछव थाट जी ॥ १० ॥ ज० ॥ टूंक२ पर चरण प्रभूना, पूजो भविजन भाव जी ॥ ध्यांन धरो जिनवरनो मनमें, आनंद अधिक उछाव जी ॥ ११ ॥ ज० ॥ रास रच्यो श्रीसिखरगिरीनो, सुणतां नवनिध थाय जी ॥ तिण ए भविजन भाव धरीनें, सुणज्यो मन थिर लाय जी ॥ १२ ॥ ज० ॥ खरतर गच्छपति महिमाधारी, कीरत जग विख्यात जी ॥ जय श्रीजिनसौभाग्य सूरीश्वर, अमृत वचन सुहात जी ॥ १३ ॥ ज० ॥ तासु पसायें रास रच्यो ए, अ

मृतसमुद्रने सीस जी ॥ बालचंद्र निज मति अनुसारे, सोधो विबुध जगीस जी ॥ १४ ॥ ज० ॥ संवत उगणीसै सितमोत्तर, सुदि वैशाख सुढाल जी ॥ रास अजीमगंजमांहे कीनो, जणतां मंगल माल जी ॥ १५ ॥ ज० ॥ इति श्रीसिखर गिरी रास संपूर्ण ॥

॥ अथ मुनि मालका लिख्यते ॥ ढाल १ ॥

रुषन्न प्रमुख जिन पाययुग प्रणमूं, सिवसुख दायक मनह उल्लास ॥ पुंमरीक श्रीगौतम आदिक, गणधर गुरु मन कमल विकास ॥ १ ॥ प्रह सम सूधा साधु नमुं नित, जावें श्रमण सुगुरु जगवंत ॥ नाम ग्रहण कर पाप पखालूं, परमानंद सुमति विकसंत ॥ २ ॥ प्र० ॥ जरत महामुनि प्रथम चक्कीसर, बाहूबल उपशम जंमार ॥ सूरयसादिक आठ मुनिसर, पाम्यो विमलाचल जवपार ॥ ३ ॥ प्र० ॥ रुषन्नवंस जे अनुक्रम हुवा, मुनिवर कोमी लाख असंख, श्रीसेत्रुंजे शिवपुर सीधा, कलमल कालक मूंकी कंख ॥ ४ ॥ प्र० ॥ सगर प्रमुख निरूपम नव चक्रवर्त्ति, साधु महाबल संजम सीह ॥ अचलादिक बलदेव अष्टमुनि, राम रुषीसर नवम अबीह ॥ ५ ॥ प्र० ॥ श्रीप्रतिबुद्ध प्रमुख ७ वसुंदर, श्रीमल्लिनाथ पूरबन्नव मित्र ॥ पहुंता परम रुषीसर शिवपुर, पाली श्रीजिन आंण पवित्र ॥ ६ ॥ प्र० ॥ बंडु विष्णुकुमार लबधि निधि, खंदक सूरीना सीस सय पंच ॥ कार्त्तिकसेठ सुसाधु कीर्त्तिधर, श्रमण सुकोसल व्रत निरवंच ॥ ७ ॥ प्र० ॥ श्रीयडुवंस अक्षोन्नसु सागर, प्रमुख आठ अणगार प्रधान ॥ श्रीरहनेमि नेमजिन बंधव, निरमल गुणगण रयण निधान ॥ ८ ॥ श्री० ॥ जालि मयालि ने उवयाली, पुरससेण वारिसेन प्रजुन्न ॥ संब अने अनिरुद्ध रुषीसर, सत्यनेमि दृढनेमि सुधन्य ॥ ए ॥ प्र० ॥ कुमर अनीकजसादिक षट मुनि, गुणगिरुवो श्रीगजसुकमाल ॥ ढंढण रुषि श्रीथावच्चा

सुत, सहस साधु संजतसु कृपाल ॥ १० ॥ प्र० ॥

॥ ढाल बीजी ॥ राग धन्याश्री ॥

॥ सहस श्रमणसुं सुक संजमधरो, पंचसयांसु सेलग मुनि वरो ॥ सिद्ध थया श्रीपुंडरगिरिवरो, करुणाकर प्रणम्यां संपदकरो ॥ उल्लालो ॥ संपद करो समदम रिषीसर साधु सारण सोहइ ए, अंतर प्रकासे तिमर नासे, नविकजन मन मोहइ ए ॥ प्रत्येकबुध्ध प्रबुध्ध नारद मुनि प्रमुख पेंताल ए, दमदंत महाऋषि कुंजवारे साधु नमुं त्रिहुं काल ए ॥ ११ ॥ चाल ॥ रंग रिषभदत्त रतनत्रय मुणी, स, मरुं देवानंदा साहुणी ॥ पांचे पांडव प्रणमुं मुनिपती, केसपएसी बोधक जिनमती ॥ उल्लालो ॥ जिनमती वालक पूत्र मेहल थिवर आणंद रक्कियो, अणगार कासव धर्म नाख्यो सोधि सिवपुर सक्कियो ॥ कालासवेसी पूत्र आतम अरथ साधक उपसमइ, श्रीपुंडरीक महामुनीसर प्रणमिये शुभ संयमी ॥ १२ ॥ चाल ॥ वंदु वलकलचीर केवली, श्री अयमत्तो मुनिवर मन रली ॥ श्रीकरकंडू दुमह नमि तिम्गया, निज२ देसे नरवर श्रीजुआ ॥ उल्लालो ॥ श्रीजुवा ए वृषभादि देखी थया वड वइरागिया, संजमसिरि नज मोहनिद्रा तजिय जोगे जागिया ॥ प्रत्येकबुद्धा च्यार सिद्धा सिद्ध थया एकण समें, सुप्रसन्नचंद मुनिंद निरमम प्रेम प्रणमुं प्रह समे ॥ १३ ॥ चाल ॥ खंतें कुल्लकुमारसु ध्याइये, लोहच्चा मुनि चरणे लय लाइये ॥ काल उदाई प्रमुख महामुणी, संजम सुद्ध जयंती साहूणी ॥ उल्लालो ॥ साहूणी जाणी जगवखाणी, परमपद सुख पांमिया ॥ श्रीश्रमणभद्र सुभद्र सुंदर अचल आतमरामिया ॥ श्रीसुप्रतिष्ट मीस सुव्रत, साधु सुव्रत सेहरो ॥ चारित्र रिष गुणवंत गोभद्र गरुड गरिमा सागरो ॥ १४ ॥ चाल ॥ सिरि सिवराय ऋषीसर वंदिये, दसारण भद्र नमुं दुख छंदिये ॥ अर्जुनमाली सुख संजमधरो, सुदढप्रहा

री सिवरमणी वरो॥ उल्लालो॥ सिवरमणी वरो श्री कुरगडू क्षमावंत प्रसिद्धउ, कोडिन्न दिन्न अनै सेवाली पनर सतक तिमोत्तरा ॥ गोतम प्रबोधत सिद्ध पुहता नमुं चरण करणाधरा ॥ १५ ॥ चाल ॥ गरुआ श्रीगुणसागर गाईये, प्रथवीचंद प्रणम्यां सुख पाइये ॥ खंदकुमार सदा अभिनंदिये, नमिइ उदइ मित्र मन आणंदिये ॥ उल्लालो ॥ आणंदिये मेतार्य मुनिवर जगतसुं समरी करी, रुष इलापुत्र चिलापुत्र मृगापुत्र हीयै धरी ॥ श्रीइंद नाम निर्ग्रंथ निर्मम धर्मरुचि धर्मागिरो ॥ तेतलीपुत्र सुबुद्धि बोध तसु जितशत्रु मुनीसरो ॥ १६ ॥ चाल ॥ उदय २ कर जगि १ जसतणो, श्रमण सुदंसण सील सुहामणो ॥ श्रीअन्नयसुत आइकुमार ए, चित्त चतुर नर चित चमकार ए ॥ उल्लालो ॥ चमकार सार सुजात ऋषिवर देवसांनिध जस घणी, गंगेय गिरुवो गुणे गाजै सुजिन पालत हित घणी ॥ श्रीधर्मघोष सुसीस धर्मरुचि, साधु श्रीजिनदेव ए ॥ श्रीकपिल ऋषि हरिकेशव बल मुनि, नित नमुं निरलेव ए ॥ १७॥ ॥चाल॥ जति जयघोष विजयघोषे जुउ, सेवुं श्रुतधर श्रीदेवलसुउ॥ श्री इखुकार नृपति कमलावती, रांणी भृगुसुं प्रोहित सुजसमती ॥ उल्लालो ॥ सुजसमती जेहनी जसाभार्या पुत्र दोय वखाणिये, ए छहूं लेइ चारु चारित्र मुगति पहुता जाणिये ॥ क्षत्रिय मुनिसर साधु संजम धर्मरुचि महाव्रती, निर्ग्रंथनाथ अनाथ वंदू समुद्रपाल सुसंयती॥ १८ ॥ चाल॥ कुम्मापुत्र नमुं केवल कह्यो, विघसुं शीतल सिवकमला मिल्यो ॥ धन धन धन्यो सुरगिरी धीर ए, वीरप्रशंस्यो तप गुण वीर ए ॥ २० ॥ श्रीवीर दीक्षित श्रीसुबाहु भद्र नंदकुमार ए, आदिक दसे रिष चरिय जेहना सुख विपाक उदार ए॥ श्रीचंद्ररुद्र सुसीस खंदग क्षमानिधि कहिये इण कलै, कुरुदत्त सुत तीसग सरोरुह रिष नम्यां आस्या फले ॥ १९ ॥ चाल ॥ अंग प्र

सुख रिप च्यारे आदरी, विधिसुं संजम सिद्धिवधू वरी ॥ अन्नेकुमार मुनि अन्नयंकरो, इल्ल विहल्लसु आतम हितकरो ॥ उल्लालो ॥ हितकरो दयाधर मेघ मुनिवर नंदिषेण आराधिये, सुनक्षत्र ने सर्वानुन्नूति समर सिवसुख साधिये ॥ श्रीसिंह साधू अने उदायन चरम राजरुषीसरो, श्रीसालन्नइ सुधन्न मुनिवर समरंता मंगलकरो ॥ २० ॥

॥ ढाल ३ ॥ राग धन्यासिरी ॥

वरूवैरागी वर नमूं, युगवर जंबूसामि ॥ प्रन्नव सिय्यंन्नव परगम्मो, सुजस जसोन्नद्र स्वामि ॥ महामुनिसर नित नमूं जी, नामे घर नवनिध्य वाधे रिद्ध समुद्ध ॥ महा० ॥ २२ ॥ जग संन्नूतिविजय जयो, न्नद्रवाहु कृतन्नद्र, जग जोगीसर जागतो, मुनिवर श्रीथूलन्नद्र ॥ २३ ॥ म० ॥ न्नद्रवाहु स्वामीतणा, च्यार शिष्य मुनीराय ॥ सीत परीषह जिणसह्या, सारया२ आतम काज ॥ म० ॥ ॥ २४ ॥ अज्जमहागिरि जांणिये, अज्जसुहस्ति विसाल ॥ संप्रति नृप पम्किबोहियो, श्रीअयवंतीसुकमाल ॥ म० ॥ २५ ॥ आरिजसामि यसंसियो, अज्जसुन्नद मुनीस ॥ अज्जमंगु महिमा निलो, सींहगिरी समुनीस ॥ म० ॥ २६ ॥ धनगिरि थिवर महामनी, श्रीवयर स्वामी मुनिराय ॥ अरहदिस मुनि अपहरयो, न्नद्रगुपति निरमाय ॥ म० ॥ २७ ॥ वयरसेन विद्यावरू, श्रीरक्षत गुरु दक्ष ॥ पुस मित्र गुण गहगह्यो, प्रन्नु उरवलका पक्ष ॥ म० ॥ २८ ॥ विंक साधु सुविधइ न्नरयो, श्रीखंदिल सुविहद्ध ॥ सूत्रअरथ रतने न्नरयो, क्षमाश्रमण देवर्द्धि ॥ म० ॥ २९ ॥ पंचम काल महामुनी, श्री डुपसै सूर दयाल ॥ सुद्ध क्रिया खरतर सही, जिन आज्ञा प्रतिपाल ॥ म० ॥ ३० ॥ इम पनर कर्मन्नूमी जिके, हुआ होस्यै अणंत ॥ वर्त्तमान श्रीसाधुजी ॥ रत्नत्रइ गुणवंत ॥ म० ॥ ३१ ॥ ब्राह्मी

सुंदरि राधने, सातुणी चंदनबाल ॥ आदिक सीलवती सती, त्रिक रण सुद्ध त्रिकाल ॥ म० ॥ ३२ ॥ संवत सोल बत्तीस ए, श्री विमलनाथ सुरसाल ॥ दिक्षा कल्याणक दिने, गूंथी श्रीमुनिमाल ॥ म० ॥ ३३ ॥ रिणी पुरें रलियामणो, श्रीशीतल जिनचंद ॥ सूरि विजय राजे सदा, संघ सकल आणंद ॥ म० ॥ ३४ ॥ श्री मतिभद्र सुगुरुलयों, सुपसाये सुखकार ॥ चारित्र सिंघ वखाणीये, सदा२ जयकार ॥ म० ॥ ३५ ॥ मनहर श्रीमुनिमालका, गुणग ण परिमलपूर ॥ कंठ ठवे उत्तम जिके, पामे सुख भरपूर ॥ म०॥ ॥ ३६ ॥ महा मुनिसर गावतां, सुरतरु सफल समान ॥ अष्टम हासिद्ध घेर फले, सदा२ कल्याण ॥ म० ॥ ३७ ॥ इति मुनिमाल का साधु वंदना संपूर्णम् ॥

॥ अथ छिन्नूं जिन स्तवन लि० ॥

॥दो०॥ वरतमान चौवीसी वंदू, मन सूधे नित मेव री माई॥ रुषभ अजित संभव अभिनंदन, सुमति पदम प्रभु सेव री माई॥ ॥व०॥ १ ॥ श्रीसुपार्श्व चंद्र प्रभु प्रणमुं, सुविध शीतल श्रेयांस री माई ॥ वासपूज्य विमल अनंत धरम जिन, शांति कुंथु परसंस री माई ॥ व० ॥ २ ॥ अरिजिन मल्लि अने मुनिसुव्रत, नमि नेमी पास जिनंद री माई ॥ चोवीसमा श्रीवीर जिनेसर, प्रणमूं परमा नंद री माई ॥ व० ॥ ३ ॥

॥ ढाल २ ॥ अइ सम सूधा साधु नमुं नित ॥ ए देशी ॥

नित २ अतीत चोवीसी नमिये, जेहना नांम प्रगट ए जांण ॥ केवलग्यानी ते निरवांणी, सागर महाजस विमल वखाण ॥ ४ ॥ ॥ नि० ॥ सर्वानुभूति श्रीधरदत्त जिनवर, दामोदर सुतजाश्रीस्वां मि ॥ मुनिसुव्रत सुमति शिवगति जिन, श्रीअस्ताग नेमीसर नांम ॥ ५ ॥ नि० ॥ अनिल यशोधर तेम कृतारथ, श्रीजिनेसर सुद्धम

ति सुजगीस, सिवकर स्यंदन संप्रति नांमे, वंदीजे जिनवर चोवीस ॥ ६ ॥ नि० ॥

॥ ढाल ३ ॥ सफल संसारनी ॥

जे ज्ञविस्संतिअणागए काल ए तेह चौविस प्रणमीस त्रिहुं काल ए प्रथम माहाराज श्रेणिकतणो जीव ए श्रीपदमनाज्ञ प्रणमीस सदीव ए ॥ १ ॥ वीरनो पितरियो नांम सुपास ए, हुसी जिन वीय सुरदेव सुप्रकास ए ॥ श्रेणिक सुत ऊदाइ नरिंद ए, तीसरो तेह सुपास जिणंद ए ॥ २ ॥ शिष्य श्रीवीरनो पोट्टलो साध ए, चोथो स्वयंप्रज्ञ नांम आराधि ए ॥ दृढायुष जीव सिद्धांतमें जाणिये, पंचम सर्वानुज्ञूति प्रमांणिये ॥ ३ ॥ कीर्त्ति इण नाम इक जीव कहीजिये, देवश्रुत ते छठो स्वांमि सलहीजिये ॥ संख श्रावक हुस्यै उदय जिन सातमो, आनंदनो जीव पेढाल जिन आठमो ॥ ४ ॥ सुनंदनो जीव ते नवम पोट्टल जिणं, सतक श्रावक शतकीर्त्ति दसमो ज्ञणूं ॥ देवकीजीव मुनिसुव्रत इग्यारमो, सत्यकीजीव ते अमम जिन बारमो ॥ ५ ॥ वासुदेवजीव निकषाय जिन तेरमो, बलदेवजीव निपुलाक चवदम नमो ॥ पनरमो निरमम देव सुलसा कही, रोहणीजीव चित्रगुप्त सोलम सही ॥ ६ ॥ समाध जिन सतरमो श्रावका रेवती, अढारमो शदालजीव संवर जिनपती ॥ दीपायनजीव यशोधर उगणीसमो, कृष्णकोइजीव ते विजय जिन वीसमो ॥ ७ ॥ मल्लि इकवीसमो जीव नारदतणो, देव बावीसमो अंबड श्रावक ज्ञणं ॥ तेवीसमो अमरजीव अनंत वीरज नमो, स्वातिबुधजीव ते ज्ञद्र चोवीसमो ॥ ८ ॥ एह आगाम चोवीस जिन जांणिया, प्रवचन सारउद्धारथी आणिया ॥ केइ परसिद्ध ने केइ अप्रसिद्ध कह्या, सास्त्र अनुसारथी साच कर सरदह्या ॥ ९ ॥

॥ ढाल ३ ॥ आजनिहेजो रे दीसे नाहालो ए देशी ॥

विहरमांन जिन वीसे वंदियै, महाविदेह विख्यात ॥ सीमंधर युगमंधिर वाहुजी, श्रीसुवाहु सुजात ॥ वि० ॥ ६ ॥ स्वयंप्रभु ऋशभानन अनंतवीरजी, सूरप्रभु तेम विशाल ॥ वज्रधर चंद्रानन चंद्रवाहुजी, भुजंग ईश्वर नेमि भाल ॥ वि० ॥ ७ ॥ वैरसेन महा भद्र नमुं वली, देवयसा यसोरिद्ध अढीद्वीपमे विचरे आज ए, नांम लियां नवनिद्ध ॥ वि० ॥ ८ ॥

॥ ढाल ४ ॥ रे जीव जिन धर्म कीजिये ॥ ए देशी ॥

च्यार तीर्थंकर सासता, इणहिज अभिधान ॥ ऋषभानन चंद्रानन वारिषेण वर्द्धमांन ॥ च्यार० ॥ ए ॥ अठ कोडि छप्पन्न लाख ए सत्ताणू हजार ॥ चउसे गयासी देहरा, त्रिहुं लोक मझार ॥ च्यार० ॥ १० ॥ नवसे पणवीस कोड़िया, बिंब त्रेपन लाख ॥ सहस अगावीस च्यारसै, अठयासी भाख ॥ च्यार० ॥ ११ ॥ त्रिभू जिणवर नांम ए, समरया सुखदाय ॥ प्रणम्यां पाप मिटेपरा, सम कित सुद्ध थाय ॥ च्यार० ॥ १२ ॥

॥ कलस ॥

इम भ्रिण चोवीसी वीस विहरमांण चक्र जिणवर सासता, संथुणया सतरैसै वयालै अधिक आणी आसता ॥ जिन रतनचिंता मणितणी पर प्रबल वंछित पूर ए, प्रहसमै त्रिकरण शुद्ध प्रणमें सदा जिनचंद सूर ए ॥ १३ ॥ इति श्री त्रिभूं जिन स्तवन संपूर्ण ॥

॥ अथ उपदेशमाला पोसह सिझाय लि० ॥

जग चूड़ामणिभूउ, उसभो वीरो तिलोय सिरि तिलउ ॥ एगो लोगाइञ्चो, एगो चक्खू तिहुअणस्स ॥ १ ॥ संवच्छरमुसभ जिणो, छम्मासे वद्धमाण जिणचंदो ॥ इइ विहरिया निरसणा, जए जाए उव माणेणं ॥ २ ॥ जइता तिलोयनाहो, विसहइं वहुचाई असरिसजं

णस्स ॥ इय जीयंतकराई, एस खमा सवसाहूणं ॥ ॥ ३ ॥ न चइ ऊइ चालेउ, महइ महावद्धमाण जिणचंदो ॥ उवसग्ग सहस्सेहिं वि, मेरु जहा वायगुं जाहिं ॥ ४ ॥ न्नहो विणीय विणउ, पढम गणहरो समत्त सुयनाणी ॥ जाणंतो वि तमत्थं; विम्हिय हियउ सुणइ सवं ॥ ५ ॥ जं आणवेइ राया, पयइउ तं सिरेण इछंति ॥ इय गुरुजण मुह न्नणियं, कयंजलिउडेहिं सोयवं ॥ ६ ॥ जह सुर गणाण इंदो, गहगणतारागणाण जह चंदो ॥ जहय पयाण नरिंदो, गणस्स वि गुरु तहाणंदो ॥ ७ ॥ बालुत्ति महीपालो, न पया परिहवइ ए स गुरु उवमा ॥ जंवा पुरउ काउं, विहरंति मुणी तहा सोवि ॥ ८ ॥ पन्निरूवो तेहस्सि, जुगप्पहाणागमो महुरवक्को ॥ गंन्नीरो धिइमंतो, उवएसपरो य आयरिउ ॥ ए ॥ अपरिस्सावी सोमो, संगहसीलो अन्निग्गहमई य ॥ अविकछणो अचवलो, पसं तहियउ गुरू होई ॥ १० ॥ कइयावि जिणवरिंदा, पत्ता अयरामरं पहं दाउं ॥ आयरिएहिं पवयणं, धारिज्जइ, संपयं सयलं ॥ ११ ॥ अणुगम्मए न्नगवई, रायसुयज्जा सहस्स वंदेहिं ॥ तहवि न करेइ माणं, परिय छइ तं तहा नूणं १२ ॥ दिण दिरिकयस्स दमग, स्स अन्निमुहा अज्जचंदणा अज्जा ॥ नेछइ आसणगहणं, सो विणउ सव अज्जाणं ॥ १३ ॥ वरससय दिरिकयाए, अज्जाए अज्जदिरिकउ साहू ॥ अन्निगमण वंदण नमं, सणेण विणएणसो पुज्जो ॥ १४ ॥ धम्मो पुरिसप्पन्नवो, पुरिसव रदेसिउ पुरिसजिठो ॥ लोएवि पहू पुरिसो, किंपुण लोगुत्तमे धम्मे ॥ १५ ॥ संवाहणस्सरस्सो, तइया वाणा-रसीइ नयरीए ॥ कन्ना सहस्समहियं, आसी किररूववंतीणं ॥ १६ ॥ तह वि य सारायसिरी, उल्लट्टंती न ताइया ताहिं ॥ उयरछिएण इक्के, ण ताइया अंगवीरेण ॥ १७ ॥ महिलाणसु बहुयाण वि, म ज्जाउ इह समत्त घरसारो ॥ रायपुरिसेहिं निज्जइ, जणेवि पुरिसो

जहिं नत्थि ॥ १८ ॥ किं परजण बहु जाणा, वणाहिं वरमप्प सक्खियं सुकयं ॥ इह भरहचक्कवट्टी, पसन्नचंदो य दिठंता ॥ १ए ॥ वेसो वि अप्पमाणो, असंजम पएसु वट्टमाणस्स ॥ किं परियत्तियवेसं, विसं न मारेइ खज्जंतं ॥ २० ॥ धम्मं रक्खइ वेसो, संकइ वेसेण दिक्खिन मिअहं ॥ उम्मग्गेण पमंतं, रक्खइ राया जणवउ य ॥ २१ ॥ अप्पा जाणइ अप्पा, जहछिन अप्पसक्खिन धम्मो ॥ अप्पा करेइ तं तह, जह अप्पसुहावहं होई ॥ २२ ॥ जं जं समयं जीवो, आविस्सइ जेण जेण भावेण ॥ सो तंमि तंमि समए, सुहासुहं बंधए कम्मं ॥ ॥ २३ ॥ धम्मो मएण हुंतो, तोन वि सीउन्ह वायविज्झ मिन ॥ संव धरमणसीउ, बाहुबली तह किलिस्संतो ॥ २४ ॥ नियगमइ विग प्पिय चिं, तिएण सच्छंदबुद्धिचरिएण ॥ कत्तोपारत्तहियं, कीरइ गुरु अणुवएसेणं ॥ २५ ॥ थद्धो निरोवयारी, अविणीउ गव्विउ निरवणा मो ॥ साहुजणस्स गरहिउ, जणेवि वयणिज्जयं लहइ ॥ २६ ॥ थोवेण वि सप्पुरिसा, सणंकुमारु व्व केइ बुज्झंति ॥ देहे खणपरिहाणी, जंकिर देवेहिंसे कहियं ॥ २७ ॥ जइता लवसत्तम सुर, विमाण वासीवि परिवमंति सुरा ॥ चिंतिज्जंतं सेसं, संसारे सासयं कयरं ॥ ॥ २८ ॥ कहतं भन्नइ सुक्खं, सुचिरेण वि जस्स उक्खमल्लिहियए॥ जं च मरणा वसाणे, भव संसाराणुबंधिं च ॥ २ए ॥ उवएस सह स्सेहिं, बोहिज्जंतो न बुज्झई कोई ॥ जह बंभदत्तराया, उदाइनिव मारउ चेव ॥ ३० ॥ गयकन्न चंचलाए, अपरिच्चत्ताइ रायलच्छीए ॥ जीवासकम्म कलिमल, भरिय भरातो पमंति अहे ॥ ३१ ॥ वोत्तू णवि जीवाणं, सउक्कराइं ते पावचरियाइं ॥ भयवंजा सा सासा, पच्चाएसो हु इणमो ते ॥ ३२ ॥ पमिवज्जिऊण दोसे, नियए सम्मं च पायवमियाए ॥ तो किर मिगावईए, उप्पन्नं केवलं नाणं॥ ३३ ॥ इति पोसह सिक्खा० ॥

॥ अथ राईसंथारा पोसह सिधाय ॥

॥ निस्सिही निस्सिही नमो खमासमणाणं, गोयमाईणं ॥ महामुणीणं ॥ नवकार ३, करेमिभंते १, कहियें. अणुजाणह जि ठिज्जा, अणुजाणह परमगुरु. गुणगणरयणेहिं मंभिअसरीरा ॥ बहु पभिपुन्ना पोरिसि, राईसंथारए ठामि ॥ १ ॥ अणुजाणह संथारं, बाहुवहाणेण वामपासेणं ॥ कुक्कुम पाय पसारण, अंतरं तु पमज्जए नूमिं ॥ २ ॥ संकोइय संमासं, नवट्टंतेय काय पभिलेहा ॥ दवाई नवनगं, ऊसासनिरुंनणालोयं ॥ ३ ॥ जइ मे हुज्ज पमान, इमस्स देहस्सिमाइ रयणीए ॥ आहार मुवहि देहं, सवं तिविहेण वोसिरियं ॥ ४ ॥ आसव कसाय बंधण, कलहा नस्काण परपरीवान ॥ अरइ रई पेसुन्नं, माया मोसं च मिच्चत्तं ॥ ५ ॥ वोसिरिसु इमाइंमु, स्कम ग्ग संसग्ग विग्घ नूआइं ॥ डुग्गइनिबंधणाइं, अठारस पावठाणाइं ॥ ६ ॥ एगो हं नच्छिमे कोइ, नाहमन्नस्स कस्सवि ॥ एवं अदीण मणसो, अप्पाण मणुसासए ॥ ७ ॥ एगो मे सासन अप्पा, नाण दंसणसंजुन ॥ सेसा मे बाहिरा नावा, सव्वे संजोगलस्कणा ॥ ॥ ८ ॥ संजोग मूला जीवेण, पत्ता डुरकपरंपरा ॥ तम्हा संजोग संबंधं, सवं तिविहेण वोसिरे ॥ ए ॥ अरिहंतो मह देवो, जावज्जीवं सुसाहुणो गुरुणो ॥ जिणपन्नत्तं तत्तं, इयसम्मत्तं मए गहियं ॥ १० ॥ चत्तारि मंगलं, अरिहंता मंगलं, सिद्धा मंगलं, साहू मंगलं, केवलि पन्नतो धम्मो मंगलं; चत्तारि लोगुत्तमा, अरिहंता लोगुत्तमा, सिद्धा लोगुत्तमा, साहू लोगुत्तमा, केवलि पन्नत्तो धम्मो लोगुत्तमो ॥ चत्तारि सरणं पवज्जामि, अरिहंते सरणं पवज्जामि, सिद्धे सरणं पवज्जामि, साहूसरणं पवज्जामि, केवलि पन्नत्तं धम्मं सरणं पवज्जामि ॥ अरिहंता मंगलं मज्झ, अरिहंता मज्झ देवया ॥ अरिहंता कित्तिअत्ताणं, वोसिरामित्ति पावगं ॥ १ ॥ सिद्धाय मंगलं मज्झ सिद्धा य मज्झ

देवया ॥ सिद्धा य कित्तिअत्ताणं, वोसिरामि त्ति पावगं ॥ २ ॥ आयरिया मंगलं मझ, आयरिया मझ देवया ॥ आयरिया कित्तिअत्ताणं, वोसिरामि त्ति पावगं ॥ ३ ॥ उवझाया मंगलं मझ, उवझाया मझ देवया ॥ उवझायां कित्तिअत्ताणं, वोसिरामित्ति पावगं ॥ ४ ॥ साहूणो मंगलं मझ, साहूणो मझ देवया ॥ साहूणो कित्तिअत्ताणं, वोसिरामि त्ति पावगं ॥ ५ ॥ पुढवि दग अगणि मारुय, इक्किके सत्त जोणि लक्खाउ ॥ वणपत्तेय अणंते, दस चउदस जोणि लक्खाउ ॥ ॥ १ ॥ विगलिंदिएसु दो दो, चउरो चउरो य नारय सुरेसु ॥ तिरिएसु हुंति चउरो, चउदस लक्खा यमणुएसु ॥ २ ॥ खामेमि सव्व जीवे, सव्वे जीवाखमंतु मे ॥ मित्ती मे सव्वभूएसु, वेरं मझं न केणवि ॥ ३ ॥ एवमहं आलोइअ, निंदिअ गरहिअ दुगंछिअं सम्मं ॥ तिविहेण पडिक्कंतो, वंदामि जिणे चउव्वीसं ॥ ४ ॥ खमिअ खमाविअ मइ खमिअ, सव्वह जीव निकाय ॥ सिद्धहसाख आलोयणह, मझह वेर न भाय ॥ ५ ॥ सव्वे जीवा कम्मवसु, चउदह राज भमंतु ॥ ते मइ सव्व खमाविया, मझवि तेह खमंतु ॥ ६ ॥ इति संथारा गाथा स० ॥

॥ अथ निंदावारक सझाय ॥

॥ निंदा म करजो कोइनी पारकी रे, निंदानां बोल्यां महा पाप रे ॥ वयर विरोध वाधे घणो रे, निंदा करतां न गणे माय बाप रे ॥ निं० ॥ १ ॥ दूर बलंती कां देखो तुम्हें रे, पगमा बलती देखो सहु कोय रे ॥ परना मेलमा धोयां लूगडां रे, कहो केम ऊजलां होय रे ॥ निं० ॥ २ ॥ आप संभालो सहुको आपणो रे, निंदानी मूको परी टेव रे ॥ थोडे घणे अवगुणे सहु भरयां रे, केहनां नलीयां चुए केहनां नेव रे ॥ निं० ॥ ३ ॥ निंदा करे ते थाये नारकी रे, तप जप कीधुं सहु जाय रे ॥ निंदा करो तो करजो

आपणी रे, जेम तुटकवारो थाय रे, ॥ निं० ॥ ४ ॥ गुण प्रहजो सहुको तणो रे, जेहमां देखो एक विचार रे ॥ कृष्णपरें सुख पामशो रे, समयसुंदर सुखकार रे ॥ निं० ॥ ५ ॥

## अथ सीता सिधाय लिख्यते ॥

॥ जल जलती मिलती घणी रे, झाली झाल अपार रे ॥ सुजाण सीता ॥ जाणे केसू फूलियां रे लाल, राता खेरअङ्गार रे ॥ सु० ॥ १ ॥ धीज करे सीतासती रे लाल ॥ शील तणे परिमाण रे ॥ सु० ॥ लक्ष्मण राम खुशी थया रे लाल, निरखे राणो राण रे ॥ सु० ॥ २ ॥ स्नान करी निरमल जलें रे लाल, पावक पासें आय रे ॥ सु० ॥ ऊभी जाणे सुराङ्गना रे लाल, अनुपम रूप दिखाय रे ॥ सु० ॥ ३ ॥ नर नारी मिलियां घणां रे लाल, ऊभा करे हाय हाय रे ॥ सु० ॥ भस्म हुशी इण आगमें रे लाल, राम करे अन्याय रे ॥ सु० ॥ ४ ॥ राघव विन वांछ्यो हुवे रे लाल, सुपनेही नहिं कोय रे ॥ सु० ॥ तो मुझ अगन प्रजालजो रे लाल, नहिं तो पाणी होय रे ॥ सु० ॥ ५ ॥ इम कहि पेठी आगमें रे लाल, तुरत अगन थयो नीर रे ॥ सु० ॥ जाणें द्रह जलशुं भरयो रे लाल, झीले धरम सुधीर रे ॥ सु० ॥ ६ ॥ देव कुसुम वरषा करे रे लाल, एह सती सिरदार रे ॥ सु० ॥ सीता धीजें ऊतरी रे लाल, साख भरे संसार रे ॥ सु० ॥ ७ ॥ रलियायत सहुको थयां रे लाल, सघले थया उछरंग रे ॥ सु० ॥ लक्ष्मण राम खुशी थया रे लाल, सीता शीला सुरंग रे ॥ सु० ॥ ८ ॥ जग मांहे जस जेहनो रे लाल, अविचल शील कहाय रे ॥ सु० ॥ कहे जिन हर्ष सती तणा रे लाल, नित प्रणमीजें पाय रे ॥ सु० ॥ ॥ ९ ॥ इति सीतासती सिधाय समाप्ता ॥

॥ अथ अनाथी ऋषि सिझाय ॥

॥ श्रेणिक रयवाफी चढयो, पेखियो मुनी ए कंत ॥ वर रू पकाते मोहियो, राय पूछे रे कहो विरतंत ॥ १ ॥ श्रेणिकराय हुं रे अनाथी निर्ग्रंथ ॥ तिणमें लीधो रे साधुजीनो पंथ ॥ श्रे० ॥ ए आंकणी ॥ इण कोसंबी नगरी वसे, मुऊ पिता परि गल धन्न ॥ परवार परें परवरयो हुं हुं तेहनो रे पुत्र रतन्न ॥ श्रे० ॥ २ ॥ ए क दिवस मुऊ वेदना, ऊपनी ते न खमाय ॥ मात पिता सहु जूरी रह्या, तोही पण रे समाधि न थाय ॥ श्रे० ॥ ३ ॥ गोरमी गुण मन उरमी, उरमी अबला नार ॥ कोरमी पीमा में सही, नाहिं कीधी रे मोरमी सार ॥ श्रे० ॥ ४ ॥ बहु राजवैद्य बुलाइया, कीधला कोमी उपाय ॥ बावना चंदन लेईथा, पण तोही रे दाह नवि जाय ॥ श्रे० ॥ ५ ॥ वेदना जो मुऊ उपशमे, तो लेउं सं जमज्ञार ॥ इम चिंतवतां वेदन गई, व्रत लीधो रे हरष अपार ॥ ॥ श्रे० ॥ ६ ॥ जगमांहे को केहनो नाहिं, ते जणी हुं रे अनाथ॥ वीतरागनो धरम बाहरो, कोई नहीं रे मुगतिनो साथ ॥ श्रे० ॥ ॥ ७ ॥ कर जोमी राजा गुण स्तवे, धन धन तुं अनगार ॥ श्रे णिक समकित तिहां लहे, वांदी पहुंचे रे सरग मऊार ॥ श्रे० ॥ ॥ ८ ॥ मुनिवर अनाथी गावतां, कर्मनी तूटे कोमी ॥ गणि समय सुंदर तेहना, पाय वांदे रे बे कर जोमी ॥ श्रे० ॥ ए ॥ इति ॥

॥ अथ प्रतिक्रमणसिझाय ॥

॥ कर पमिक्कमणो ज्ञावसुं, दोय घमी शुज्ञ ऊाण ॥ लाल रे ॥ परज्ञव जाता जीवनें, संबल साचुं जाण ॥ लाल रे ॥ १ ॥ कर पमिक्कमणु ज्ञावशुं ॥ ए आकणी ॥ श्रीमुख वीर समुच्चरे, श्रे णिकराय प्रतिबोध ॥ ला० ॥ लाख खंमी सोना तणी, दीये दिन प्रति दान ॥ ला० ॥ २ ॥ कर० ॥ लाख वरस लग ते व्रली, एम

हीये द्रव्य अपार ॥ ला० ॥ इक सामायिकनी तुला, नावे तेह लगार ॥ ला० ॥ ३ ॥ कर० ॥ सामायिक चउविसथ्थो, भलुं वंदन दोय दोय वार ॥ लाल रे ॥ व्रत संभारो रे आपणां, ते भव कर्म नि वार ॥ लाल रे ॥ ४ ॥ कर० ॥ कर काउसग्ग शुभध्यानथी, पच्च स्काण सूधूं विचार ॥ लाल रे दोय सथ्या यें ते वली, टालो टालो अतिचार ॥ लाल रे ॥५ ॥ कर० ॥ सामायिक परसादथी, लहीयें अमर विमान ॥ ला० ॥ धरमसिंह मुनिवर कहे, मुगति तणुं ए निदान ॥ ला० ॥ ६ ॥ कर० ॥ इति प्रतिक्रमणसिझाय सं० ॥

॥ अथ मंगलिक सरणां लिख्यते ॥

॥ प्रह उठीने समरिजें हो ॥ भवियण मंगलिक सरणा चार ॥ आपदा टाले संपदा हो ॥ भ० ॥ दोलतनो दातार ॥ हियडे रा खिजें हो ॥ भ० ॥ १ ॥ अरिहंत सिद्ध साधु तणी हो ॥ भ० ॥ केवलि भांख्यो धर्म ॥ ए चारु जपतां थकां हो ॥ भ० ॥ टूटे आठुं कर्म ॥ हि० ॥ २ ॥ ए चारुं सुखकारि हो ॥ भ० ॥ ए चारु मङ्गलिक ॥ ए चारुं उत्तम कह्यां हो ॥ भ० ॥ ए चारुं तहतीक हो ॥ हि० ॥ ३ ॥ गेले घाटें चालतां हो ॥ भ० ॥ समरुं वारं वार ॥ गामें नगरें चालतां हो ॥ भ० ॥ विघन निवारणहार ॥ ॥ हि० ॥ ४ ॥ डाकण साकण भूतमां हो ॥ भ० ॥ सिंह चित्ताने सूर ॥ वैरी दुसन चोरटा हो ॥ भ० ॥ रहे सदाइ दूर ॥ हि० ॥ ॥ ५ ॥ सुख शाता वरते घणी हो ॥ भ० ॥ जे ध्यावे नरनार ॥ पर भव जातां जीवने हो ॥ भ० ॥ सरणाको आधार ॥ हि० ॥ ६ ॥ रा खो सरणाकी आसता हो ॥ भ० ॥ नेडो नहिं आवे रोग ॥ वरते आनंद सुख सही हो ॥ भ० ॥ वाला तणो संयोग ॥ हि० ॥ ७ ॥ निशिदिन याकुं ध्यावतां हो ॥ भ० ॥ जीव तणो उद्धार ॥ कमी नहिं कोइ वस्तुनी हो ॥ भ० ॥ याहि जगमें सार ॥ हि० ॥ ८ ॥

मनचिंता मनोरथ फले हो ॥ न० ॥ वरते कोम कल्याण ॥ शुद्ध मनें करी समरता हो ॥ न० ॥ निश्चें पद निर्वाण ॥ हि० ॥ ए ॥ ए सरणाने ध्यावतां हो ॥ न० ॥ नाम तणो आधार ॥ ए सरणाकी कीरति कही हो ॥ न० ॥ ध्यावो मनह मझार ॥ हि० ॥ ॥ १० ॥ संवत् अढारे बावने हो ॥ न० ॥ पालि सहेर सुखकार ॥ चोथमल्ल इम वीनवे हो ॥ न० ॥ सुनजो बाल गोपाल ॥ हि० ॥ ॥ ११ ॥ इति श्रीमांगलिक सरणां ॥

## ॥ अथ सिझाय संग्रह लिख्यते ॥

### ॥ ढंढण रुषीनी सझाय ॥

॥ ढंढण रुषिजीने वंदना हूं वारी, उत्कृष्टो अणगार रे हूंवारी लाल, अभिग्रह लीधो एहवो हुं० ॥ लेस्युं शुद्ध आहार रे ॥ हुं० ॥ १ ॥ ढं० ॥ नितप्रति उठे गोचरी हुं० ॥ न मिलै शुद्ध आहार रे ॥ हुंवा० मूल न लै असूझतो हुं० ॥ पंजर कीधो गात रे हुं० ॥ २ ॥ ढं० ॥ हरि पूछे श्रीनेमने हूं०, मुनिवर सहस अढार रे ॥ हुंवा० ॥ उत्कृष्टो कुण एहमें हुं० ॥ मुझनें कहो विचार रे ॥ हूंवा० ॥ ३ ॥ ढं० ॥ ढंढण अधिको दाखियो हुं० ॥ श्रीमुख नेमजिणंद रे हूंवा० ॥ कृष्ण उमाह्यो वांदवा हुं० ॥ धन जादव कुलचंद रे हूंवा० ॥ ४ ॥ ढं० ॥ गलियारे मुनिवर मिल्या हुं०, बांद्या कृष्ण नरेस रे हूंवा० ॥ किणही मिथ्यात्वी देखने हुं०, आएयो भाव विसेसरे हुं० ॥५॥ ढं० ॥ मुझ घर आवो साधजी हुं०, ल्यो मोदक छै शुद्धरे हूं० ॥ मुनिवर विहरीने पांगुरचा हुं०, आया प्रभुजीने पास रे हुं० ॥ ६ ॥ ढं० ॥ मुझ लबधे मोदक मिल्या हुं०, कहोने तुम्हे किरपाल रे हुं० ॥ लबध नही वत्स ताहरी हूं०, श्रीपति लबधि निधान रे हूं० ॥ ७ ॥ ढं० ॥ ए लेवा जुगतो नही हुं०, चाल्या परठ-

न काज रे हूं० ॥ इंट निवा हे आपने हुं० चूरे करम समाज रे हुं० ॥ ८ ॥ ढं०॥ आंणी चढती जावना हुं०, पाम्यो केवल नाण रे हुं० ॥ ढंढण ऋषि मुगते गया हुं०, कहे जिनहर्ष सुजाण रे हुं० ॥ ए ॥ ढं० ॥ इति ढंढण ऋषि सिज्झाय संपूर्ण ॥

॥ अथ धन्नाऋषी सिज्झाय ॥

श्रीजिनवाणी रे धन्ना, अमिय समाणी मोरा नंदन, मनमें तो मांनी रे नंदन ताहरे ॥ १ ॥ तूं अतहि वैरागी रे धन्ना, धरमनो रागी मोरा नंदन, माहरो तो मनमो रे किम परचावसुं ॥ २ ॥ दस दिसी दीसे रे धन्ना, तो विन सूनी मोरा नंदन, अनुमति देतां रे जीन्न वहे नही ॥ ३ ॥ बत्तीसे नारी हो धन्ना, अतहि पियारी मो० ॥ वाणी तो बोले रे मधुर सुहामणी ॥ ४ ॥ बालक तो कामणी रे धन्ना, वय पिण तरुणी मो० ॥ गजगति चाले रे चाल सुहावणी ॥५॥ ए घर मंदिर हो धन्ना, ए सुख सज्या मो० ॥ कोमे बत्तीसे धननो तूं धणी ॥ ६ ॥ ए धन मांणो रे धन्ना, वय पिण जांणो मो० ॥ जोगवि लेज्यो रे जोग सुहामणो ॥ ७ ॥ व्रत अति दोहिलो रे धन्ना, नहिय सुहेलो मो० ॥ सुगम नही छे रे साधु कहावणो ॥ ८ ॥ घर२ जिक्षा हो धन्ना, गुरुतणी शिक्षा मो० ॥ कहाणी रे रहणी नही छे सारखी ॥ ए ॥ इक वारे सुणीये हो धन्ना, आगम जणीये मो० ॥ जिनवर जांणो हो डुक्कर जोग छै ॥ १० ॥ वनवासे रहणा हो धन्ना, परीसह सहणो मो० ॥ कोमल केसा रे लोच करावणो ॥ ११ ॥ साचो तें जाख्यो हे अम्मा, झूठ न दाख्यो मोरी अम्मा ॥ डुक्कर मारग जननी दाखियो ॥ १२ ॥ सुख अजिलाषी हे अम्मा, झूठ न आखी मोरी अम्मा ॥ कायर मारग जननी दाखियो ॥ १३ ॥ ए जग स्वारथी हे अम्मा नही परमारथि मोरी अम्मा, वीर वखाणयो परखदा सहु सुणयो ॥ १४ ॥

में इम जाएयो हे अम्मा, वीर वखाएयो मोरी अम्मा, ए धन जोवन आयु थिर नही ॥१५॥ अनुमति दीजे हे अम्मा, ढील न कीजै मोरी अम्मा, जो खिण जावे सु फिर आवे नही ॥ १६ ॥ अनमति आपी हो अम्मा, जीव सख पायो मोरी अम्मा, संजम लीधो रे मनमां गहगही ॥ १७ ॥ छठ्ठ पारणे हे अम्मा, विगय निवारण मोरी अम्मा, वीर वखाएयो सुरनर आगलै ॥ १८ ॥ सुख संजम पाले हे अम्मा, दूषण टाले मोरी अम्मा, अंग इग्यारे अरथ रूडा जणै ॥ १९ ॥ संजम पाल्यो हे अम्मा, नव पखवारे मोरी अम्मा, मास संथारे सरबारथसिद्ध लह्यो ॥ २० ॥ इति धन्ना ऋषि सिझाय संपूर्ण ॥

॥ अथ कर्मसिझाय लिख्यते ॥

देव दाणव तीर्थंकर गणधर, हरि हर नरवर सबला ॥ करम तणे वस सुख दुख पाया, सबल हुआ महा निबला रे प्राणी, कर्म समो नहि कोई ॥ १ ॥ आदीसरजीने करम अटारया, वरस दिवस रह्या भूखा ॥ वीरने बारे वरस दुख दीधा, ऊपना ब्राह्मणी कूखे रे प्राणी ॥ क० ॥ २ ॥ साठ सहस सुत मारया एकण दिन, जोध जुवान नर जैसा ॥ सगर हुआ महा पूत्रनो दुखियो, कम्मतणा फल एसा रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ ३ ॥ बत्रीस सहस देसांरो साहिब, चक्री सनतकुमार ॥ सोले रोग सरीरमे ऊपना, कम्मैं कीयो तनु छार रे ॥ प्रा० ॥ ४ ॥ कम्मै हवाल किया हरचंदने, वेची सुतारा राणी ॥ बारे वरस लग माथे आएयो, नीचतणे घर पाणी रे ॥ प्रा०॥ क०॥ ॥ ५ ॥ दधिवाहन राजारी बेटी, चावी चंदनबाला ॥ चौपद ज्यूं चहुटामें वेची, करमतणा ए चाला रे ॥प्रा०॥क०॥६॥ संभूम नामे आठमो चक्री, कम्मैं सायर नाख्यो ॥ सोले सहस जक्ष जना देखे, पिण किणही नहि राख्यो रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ ७ ॥ ब्रह्मदत्त नामे

बारमो चक्री, कर्मैं कीधो आधो ॥ इम जाणीने अहो भविप्राणी, कर्म्म कोइ मत बांधो रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ ८ ॥ छपन्न कोड जादवरो साहिब, कृष्ण महाबल जांणी ॥ अटवी मांहि मूंओ एकलडो, विल २ करतो पाणी रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ ९ ॥ पांडव पांच महा झूझारा, हारी द्रोपदा नारी ॥ बारे वरस लग वन रडवडिया, भमिया जेम भिखयारी रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ १० ॥ वीस भुजा दस मस्तक हूंता, लखमण रावण मारयो ॥ एकलडे जग सहु नर जीत्या, ते पिण कर्म्मसुं हारयो रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ ११ ॥ लखमण राम महा बलवंता, अरु सतवंती सीता ॥ कर्म्म प्रमाणे सुख दुख पांम्या, वीतक बहु तस वीता रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ १२ ॥ समकितधारी श्रेणिक राजा, बेटे बांध्यो मुसकै ॥ धरणी नरगे कर्म धकाया ॥ करमसुं जोर न किसका रे ॥प्रा०॥क०॥१३॥ तीर्थंकर सिरोमणी हौ पहि कहियै, जिन सम अवर न कोई ॥ पांच पुरुषनी हुइ ते नारी, पूरव कर्म्म कमाई रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ १४ ॥ आभानगरीनो जे स्वामी, साचो राजा चंद ॥ मांइ कीधो पंखी कूकडो, कर्म्मैं नाख्यो ते फंद रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ १५ ॥ ईसर देव ने पारवती नारी, करता पुरुष कहावै ॥ अहनिस महिल मसांणमे वालो, भिक्षा भोजन खावे रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ १६ ॥ सहस किरण सूरज परतापी, रात दिवस रहे अटतो, सोल कला ससीधर जग चावो, दिन २ जाये घटतो रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ १७ ॥ इम अनेक खंडया नर करमें, भांज्या ते पिण साजा ॥ ऋद्धिहरष कर जोडीने विनवै, नमो २ कर्म्म महाराजा रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ १८ ॥ इति कर्म्म सिझाय सं० ॥

॥ अथ सात विसनकी सिझाय लिख्यते ॥

सात विसनना रे संग मतां करो, सुण तेहनो सुविचार विवेकी ॥ सात नरकना रे भाइ सातेई, आपै दुख अपार विवेकी ॥

॥ सा० ॥ १ ॥ प्रथम जूवाने रे विसन पमृयांथकां, पामव पांच प्रसिद्ध विवेकी ॥ नलराजा पिण इण विसने पड्यो, खोइ सहू रा जरिद्ध वि० ॥ सा० ॥ २ ॥ दूसरे मांस जक्षण अवगुण घणा, करै पर जीव संहार विवेकी ॥ महासतकनी नारी रेवती, नरक गइ निरधार वबेकी वि० ॥ सा० ॥ ३ ॥ तजे मदिरा पांन विसन तजी, चित धरी वलि चाह वि० ॥ द्वीपायण रिषि दहव्यो जा दवे, द्वारकानो थयो दाह वि० ॥ सा० ॥ ४ ॥ चोथे विसने वे स्याघर वसै, लोकमें न रहे लाज वि० ॥ कयवन्नादिकनो गयो कायदो, कुविसने रे काज वि० ॥ सा० ॥ ५ ॥ पाप आहेमे कुविसन साचवै, प्राणी हणियें प्रहार वि० ॥ मारी मृगली श्रेणिक नृप गयो पहली नरक मझार वि० ॥ सा० ॥ ६ ॥ छठे चोरीने विसने करी, जीव लहे डुख जोर वि० ॥ मुंजदेव रा जायें मारियो, चावो हुंमक चोर ॥ वि० ॥ सा० ॥ ७ ॥ परस्त्रीय संगत कुविसन सातमें, हाणि कुजस बहु होय वि० ॥ राणो रावण सीता अपहरी, नास लंकानो रे जोय वि० ॥ सा० ॥ ८ ॥ इम जांणीने जव्य तुमे आदरो, सीख सुगुरुनी रे सार वि० ॥ इण जव परजव आणंद अतिघणा, कहे धमसी सुखकार ॥ वि० ॥ ॥ सा० ॥ ९ ॥ इति सात विसनकी सिझाय संपूर्ण ॥

॥ अथ चेलणा सतीनी सिझाय लिख्यते ॥

वीर वांदी वलतां थकां जी, चेलणा दीठो रे निग्रंथ॥राति वन मांहि काउसग्ग रह्यो रे, साधतो मुगतिनो पंथ ॥ १ ॥ वीर वखाणी राणी चेलणा जी, सतिय सिरोमणि जांण ॥ चेमाराजानी साते सुता जी, श्रेणिक सीयल परिमांण ॥ वी० ॥ २ ॥ सीत ठंवार सबलो पमे जी, चेलणा प्रीतम साथ ॥ चारतियो चितमें वस्यो जी ॥ सौमि बाहर रह्यो हाथ ॥ वी० ॥ ३ ॥ झबक जागी

कहे चेलणा जी, किम करतो हुस्यै तेह ॥ कुसती मनमाहि ए कुण वस्यो जी ॥ श्रेणिक पड्यो रे संदेह ॥ वी० ॥ ४ ॥ अंतेउर परो जालज्यो जी, श्रेणिक दियो रे आदेस ॥ भगवंत सांसो भांजियो जी, चमकियो चित्त नरेस ॥ वी० ॥ ५ ॥ वीर वांदी वलतां थकां जी, पैसतां नगर मझार ॥ धुंआनो घोर देखी करी जी, जा जा रे अभयकुमार ॥ वी० ॥ ६ ॥ तातनो वचन पाली करी जी, व्रत लियो अभयकुमार ॥ समयसुंदर कहे चेलणा जी, पामियो भवतणो पार ॥ वी० ॥ ७ ॥ इती चेलणा महासती सिझाय संपूर्ण ॥

॥ अथ वैराग्य सिझाय ॥

॥ भूलो मनभमरा कांइ भमै, भमियो दिवस ने रात ॥ मायारो लोभी प्राणियो, भमियो परमल जात ॥ १ ॥ भू० ॥ कुंभ काचो काया कारमी, जेहना करो रे जतन्न ॥ विणसतां वार लागे नही, निरमल राखो रे मन्न ॥ २ ॥ भू० ॥ केहना छोरू केहना वाछरू, केहना माय ने बाप ॥ अ जीव जासी एकलो, साथे पुन्य नें पाप ॥ ३ ॥ भू० ॥ आस्या तो डूंगर जेवडी, मरवो पगला रे हेठ ॥ धन संची संच कांइ करो, करवो देवनी वेठ ॥ ४ ॥ भू० ॥ लखपति छत्रपती सब गए, गए लाखो के लाख ॥ गरब करी गोखै बेठता, भए जल बल राख ॥ ५ ॥ भू० ॥ भवसायरजल दुख भरयो, तिरबो छे रे अेह ॥ वीचमें बीह सबलो अछै, करमें वाय ने मेह ॥ ६ ॥ भू० ॥ उलट नदी मारग चालवो, जायवो पहिले रे पार ॥ आगल नहि हट वांणियो ॥ संबल लेज्यो रे लार ॥ ७ ॥ भू० मूरख कहे धन माहरो, धन केहतो हतो न थाय ॥ वस्त्र विना जाय पोढवो, लखपति लाकड माय ॥ ८ ॥ भू० ॥ मह मंद कहे वहत वोरीयै, जे कुछ आवे रे साथ ॥ अपणो लाभ नवा रियै, लेखो साहिब हाथ ॥ भू० ॥ ९ ॥ इति ॥

॥ अथ बाहूबल सिझाय ॥

॥ राजतणा अति लोभिया, भरत बाहूबल झूझे रे ॥ मूठ उपाडी मारिवा, बाहूबल प्रतिबूझे रे ॥ १ ॥ वीरा म्हारा गजथ की ऊतरो, ब्राह्मी सुंदरी भासे रे ॥ ऋषभ जिनेसर मोकली, बाहूबलनें पासे रे ॥ वी० ॥ गज चढ्यां केवल न होई रे ॥ वी० ॥ २ ॥ लोच करी चारित्र लियो, वलि आयो अभिमांनो रे ॥ लघु बांधव बांदू नही, काउसग्ग रह्यो शुभ ध्यानो रे ॥ ३ ॥ वी० ॥ वरस दिवस काउसग्ग रह्यो, वेलड्यां वींटाणो रे ॥ पंखी माला मांडिया, सीत ताप सूकाणो रे ॥ वी० ॥ ४ ॥ साधवी वचन सुणया इसा, चमक्यो चित्त मझारो रे ॥ हय गय रथ में परिहरया, पिण नवि मूंक्यो अहंकारो रे ॥ वी० ॥ ५ ॥ वैरागे मन वालियो, मूंक्यो निज अभिमांनो रे ॥ पांव उपाड्यो वांदिवा, ऊपनो केवलज्ञानो रे ॥ वी० ॥ ६ ॥ पहुंतो केवली परखदा, बाहूबल ऋषिराया रे ॥ अजर अमर पदवी लही, समयसुंदर वंदे पाया रे ॥ ७ ॥ वी० ॥ इति ॥

॥ अथ अरणक मुनि सिझाय ॥

॥ अरणक मुनिवर चाल्या गोचरी, तड्के दाझे सीसो जी ॥ पाय उवराणा रे वेलू परजलै, तन सुकमाल मुनीसो जी ॥ अर० १ ॥ मुख कमलाणो रे मालती फूल ज्यूं, ऊभो गोखने हेठे जी ॥ खरे दुपहरे रे दीठो एकलो, मोही माननी मीठो जी ॥ २ ॥ अ० ॥ वयण रंगीले रे नयणे वेधियो, ऋषि थंभ्यो तिण वारो जी ॥ दासीने कहे जाय ऊतावली, उ रिषि तेडी आंणो जी ॥ ३ ॥ अ० पावन कीजे ऋषि घर आंगणो, वहिरो मोदक सारो जी ॥ नवजोवन रस काया कांइ दहो, सफल करो अवतारो जी ॥ ४ ॥ अ० ॥ चंद्रावदनी रे चारित चूकव्यो, सुख विलसे दिन रातो

जी ॥ इक दिन गोखै रमतो सोगठै, तब दीठो निज मातो जी ॥ ५ ॥ अ० अरणक२ करती माय फिरे, गलियै२ मझारो जी ॥ कहि किण दीठो रे माहरो अरणलो, पूछै लोक हजारो जी ॥ ६ ॥ अ० ॥ ततर तिहांथी रे जननीरे पाय नमे, मनमें लाज्यो तिवारो जी ॥ धिग्२ पापी रे माहरा जीवने, एह में अकारज धारयो जी ॥ ७ ॥ अ० ॥ अगन धुखंती रे सिल्ला उपरै, अरणक अणसण कीधो जी ॥ समयसुंदर कहे धन ते मुनिवरू, मन वंछित फल सीधो जी ॥ ८ ॥ अ० ॥ इति अरणक मुनि सिझाय संपूर्णम् ॥

## ॥ अथ इलापूत्र सिझाय लिख्यते ॥

नांम इलापुत्र जांणियै, धनदत्तसेठनो पूत॥नटवी देखी रे मोहियो, जे राखे घरसूत ॥ १ ॥ करम न छूटे रे प्राणिया, पूरब नेह विकार ॥ निज कुल छंडी रे नट थयो, नाणी सरम लिगार ॥ ॥ क० ॥ २ ॥ इक पुर आयो रे नाचवा, ऊंचो वंस विवेक॥ तिहां राय जोवा रे आवियो, मिलिया लोक अनेक ॥ क० ॥ ३ ॥ दोय पग पहरी रे पावडी, वस चढयो गजगेल ॥ निरधारा ऊपर नाचतो, खेले नवनवा खेल ॥क०॥४॥ ढोल बजावे रे नाटकी, गांवे किन्नर साद ॥ पायतल घूघर घमघमें, गाजै अंबर नाद ॥ क० ॥ ५ ॥ तिहां राय चिंते रे राजियौ, लुबधो नटवी रे साथ ॥ जो पडै नट वो रे नाचतो, तो नटवी मुझ हाथ ॥ क० ॥ ६ ॥ दांन न आपै रे नृपती, नट जांणे नृप वात ॥ हूं धन वंछू रे रायनो, राय वंछै मुझ घात ॥ क० ॥ ७ ॥ तिहांथी मुनिवर पेखियौ, धन२ साधु नीराग ॥ धिग्२ विषया रे जीवडा, मन आणयो वैराग ॥ क० ॥ ॥ ८ ॥ संवरभावे रे केवली, ततखिण कर्म खपाय॥ केवलि महिमा रे सुर करै, समय सुंदर गुण गाय ॥ क० ॥ ९ ॥ इति ॥

॥ अथ मेघकुमार मुनि सिझाय लिख्यते ॥

वीरजिनंद समोसरया जी, वंदे मेघकुमार ॥ सुण देशन वैरागीयौ जी, ए संसार असार रे मायमी ॥ अनुमति द्यो मुझ आज ॥ संयम विषम अपार रे ॥ मा० ॥ अ० ॥ १ ॥ वछ तूं केणे जोलव्यौ रे, श्रेणिक तात नरेस ॥ कांइ ऊणौ किण दूहव्यो रे, हूं नवि घुं आदेश रे जाया ॥ संयम विष० ॥ किम निरबाहिस जार रे जाया ॥ हूंन० ॥ २ ॥ आदि निगोदे हूं रुल्यो जी, सहिया दुक्क अणंत ॥ सासोश्वासैं जव पूरीया जी, तेह न जाणू अंत हे ॥ ॥ मा० ॥ अ० ॥ ३ ॥ हिवणा तूं बालक अछै जी, जोवन जरयो रे कुमार ॥ आठ रमणि परणावियो रे, जोगवि सुक्क अपार रे जाया ॥ हूं नवि० ॥ ४ ॥ जनम मरण निरयातणौ जी, दुक्क न सहणौ जाय ॥ वीरजिणंद वखाणियो जी, ते मै सुणियौ कांन हे मायमी ॥ अ० ॥ ५ ॥ वछ कांबलीयै जीमणो जी ॥ अरस विरस आहार ॥ जुंइ पाला नित हींमणो जी, जाणसि तुझ कुमार रे जाया॥ हूं न० ॥ ६ ॥ जमतां जीव अनंत जम्यो जी, धर्म दुहेलो होय ॥ जरा व्यापे जोवन खिसे जी, तब किम करणो होय रे मायमी ॥ ॥ अ० ॥ ७ ॥ मृगनयणी आठे रमे जी, तोमे नवसर हार ॥ जोवनजर गेरू नही जी, कांइ मूको निरधार कुमरजी ॥ हूं न० ॥ ॥ ८ ॥ हंसतूलिका सेजमी जी, रूप रमणि रस जोग ॥ अतहि सुंहाली देहमी जी, किम हुय संजम जोग रे जाया ॥ हूं न० ॥ ॥ ए ॥ स्वारथनो सहू ए सगो जी, अरथ पखे सहु कोय ॥ विषय विषम महुरा कह्या जी, किम जोगविये सोय हे मायमी ॥ अ०॥ १०॥ खमिइ मात पसाय करी जी, मैं दीधुं तुझ दुक्क॥ दिउ आदेस जिम हुं सुखी जी, वीर चरणें ल्युं दीक्क हे ॥ मा० ॥ अ०॥ ११॥ तन फाटे लोयण झरे जी, दुख न सहणा जाइ ॥ वछ सुखी हुवो

जी ॥ इक दिन गोखै रमतो सोगठे, तव दीठो निज मातो जी ॥ ५ ॥ अ० अरणक२ करती माय फिरे, गलियैं२ मझारो जी ॥ कहि किण दीठो रे माहरो अरणलो, पूछै लोक हजारो जी ॥ ६ ॥ अ० ॥ उतर तिहांथी रे जननीरे पाय नमे, मनमें लाज्यो तिवारो जी ॥ धिग्२ पापी रे माहरा जीवने, एह में अकारज धारयो जी ॥ ७ ॥ अ० ॥ अगन धुखंती रे सिला उपरै, अरणक अणसण कीधो जी ॥ समयसुंदर कहे धन ते मुनिवरू, मन वंछित फल सीधो जी ॥ ८ ॥ अ० ॥ इति अरणक मुनि सिझाय संपूर्णम् ॥

## ॥ अथ इलापुत्र सिझाय लिख्यते ॥

नांम इलापुत्र जांणियै, धनदत्तसेठनो पूत॥नटवी देखी रे मोहियो, जे राखे घरसूत ॥ १ ॥ करम न छूटे रे प्राणिया, पूरव नेह विकार ॥ निज कुल छंडी रे नट थयो, नाणी सरम लिगार ॥ ॥ क० ॥ २ ॥ इक पुर आया रे नाचवा, ऊंचो वंस विवेक॥ तिहां राय जोवा रे आवियो, मिलिया लोक अनेक ॥ क० ॥ ३ ॥ दोय पग पहरी रे पावड़ी, वंस चढ्यो गजगेल ॥ निरधारा ऊपर नाचतो, खेले नवनवा खेल ॥क०॥४॥ ढोल बजावे रे नाटकी, गांवे किन्नर साद ॥ पायतल घूघर घमघमें, गाजे अंबर नाद ॥ क० ॥ ५ ॥ तिहां राय चिंते रे राजियो, लुवधो नटवी रे साथ ॥ जो पड़ै नटवो रे नाचतो, तो नटवी मुझ हाथ ॥ क० ॥ ६ ॥ दांन न आपे रे भूपती, नट जांणे नृप वात ॥ हूं धन वंछू रे रायनो, राय वंछै मुझ घात ॥ क० ॥ ७ ॥ तिहांथी मुनिवर पेखियो, धन२ साधु नीराग ॥ धिग्२ विषया रे जीवड़ा, मन आण्यो वैराग ॥ क० ॥ ॥ ८ ॥ संवरभावै रे केवली, ततखिण कर्म खपाय॥ केवलि महिमा रे सुर करै, समय सुंदर गुण गाय ॥ क० ॥ ९ ॥ इति ॥

॥ अथ मेघकुमार मुनि सिझाय लिख्यते ॥

वीरजिनंद समोसरया जी, वंदे मेघकुमार ॥ सुण देशन वैरागीयौ जी, ए संसार असार रे मायड़ी ॥ अनुमति द्यो मुझ आज ॥ संयम विषम अपार रे ॥ मा० ॥ अ० ॥ १ ॥ वछ तूं केणे भोलव्यौ रे, श्रेणिक तात नरेस ॥ कांइ ऋणौ किण दूहव्यो रे, हूं नवि धुं आदेश रे जाया ॥ संयम विष० ॥ किम निरवाहिस भार रे जाया ॥ हूंन० ॥ २ ॥ आदि निगोदे हूं रुल्यो जी, सहिया दुख अणंत ॥ सासोश्वासें भव पूरीया जी, तेह न जांणू अंत हे ॥ ॥ मा० ॥ अ० ॥ ३ ॥ हिवणा तूं बालक अछे जी, जोवन भरयो रे कुमार ॥ आठ रमणि परणावियो रे, भोगवि सुख अपार रे जाया ॥ हूं नवि० ॥ ४ ॥ जनम मरण निरयातणौ जी, दुख न सहणौ जाय ॥ वीरजिणंद वखाणियो जी, ते मै सुणियौ कांन हे मायड़ी ॥ अ० ॥ ५ ॥ वछ कांछलीयै जीमणो जी ॥ अरस विरस आहार ॥ भुंइ पाला नित हींडणो जी, जाणसि तुझ कुमार रे जाया॥ हूं न० ॥ ६ ॥ भमतां जीव अनंत भम्यो जी, धर्म दुहेलो होय ॥ जरा व्यापे जोवन खिसे जी, तब किम करणो होय रे मायड़ी ॥ ॥ अ० ॥ ७ ॥ मृगनयणी आठे रमे जी, तोझे नवसर हार ॥ जोवनभर गोरू नही जी, कांइ मूको निरधार कुमरजी ॥ हूं न० ॥ ॥ ८ ॥ हंसतूलिका सेजड़ी जी, रूप रमणि रस भोग ॥ अतहि सुंहाली देहड़ी जी, किम हुय संजम जोग रे जाया ॥ हूं न० ॥ ॥ ए ॥ स्वारथनो सहू ए सगो जी, अरथ पखे सहु कोय ॥ विषय विषम महुरा कह्या जी, किम भोगवियै सोय हे मायड़ी ॥ अ०॥ १०॥ खमिश माउ पसाय करी जी, मैं दीधुं तुझ दुख॥ दिउ आदेस जिम हुं सुखी जी, वीर चरणे ल्युं दीख हे ॥ मा० ॥अ०॥११॥ तन फाटे लोयण झरे जी, दुख न सहणा जाइ ॥ वछ सुखी हुवो

तिम करो जी, में दीधो आदेस रे जाया ॥ संयम वि० ॥ १२ ॥ मणि मांणक मोती तज्या जी, तोड्यो नवसर हार ॥ मृगनयणी आठै रुळै जी, हिव अह्म कवण आधार नरेसर ॥ संयम० ॥ १३ ॥ कुमर भणै सुकुळी थिया जी, बहु दुख ए संसार ॥ नेह तुमारो जांणियो जी, जो ल्यो संयमभार रे नारी ॥ संय० ॥ १४ ॥ रथ सिविका तब सझी करी जी, कुंवर धारणी माइ ॥ श्रेणिकराय उच्छव करै जी, चारित्र ल्यो रिषिराय रे जाया ॥ सं० ॥ १५ ॥ इम जांणी वैरागियो जी, वरजै जे नर नारि ॥ करजोडी पूनो भणे जी, ते तरस्यै संसार हे मा० ॥ अ० ॥ १६ ॥ इति मेघकुमार सि० ॥

॥ अथ असिझाइ निर्णय सिझाय ॥

श्रावण काती मिगसर मास, पहिली पडवा तीन विमास ॥ चौथी पडवा वदि वैसाख, च्यार पुहर असिझाइ भाख ॥ १ ॥ जां लगि होली झळै वार, धुंवर पडती हुवै जिवार ॥ जां परचक्रनो भय नवि जाय, तां लग असिझाई कहिवाय ॥ २ ॥ धूलवृष्टि ने केस पाखांण, वरसै तां लग असिझाई जांण ॥ झूझै मल्ल मांहोमांहि जांम, तां लग असिझाई तिण गांम ॥ ३ ॥ भूपति परभव पोहतो होय, जां लग पाट न वैसै कोइ ॥ तां लग बोली छै असिझाइ, स हुको सरदहज्यो मन मांहि ॥ ४ ॥ उलकापात अने दिगदाह, एक पोहर असिझाई थाय ॥ निवल मेह तिम जांणो सही, आठ पहोर सबल जल कही ॥ ५ ॥ चैत्र सुदि पांचम दिनथकी, पडिवा लग असिझाइ वकी ॥ पडिवा बीज तीज चांदणी, समीसांझ असिझाई गिणी ॥ ६ ॥ आद्रा नक्षत्र न लागै जांम, गाज वीज असिझाइ ताम ॥ गाज वीज जो हुवे अकाल, असिझाइ बे पुहर संभाल ॥ ७ ॥ चंद्रग्रहण असिझाई भणी, बारह पोहर उत्कृष्टी गिणी ॥ जघन्य प्रकारे आठ विचार, सूर्यग्रहण पोहर जघन्ये बार ॥ ८ ॥ सोल प्रहर उत्कृष्टी कही,

सुगुरु मुखै भविषण सरदही ॥ नगर प्रधांन मरे जो कोइ, आठ पुहर असिझाई होय ॥ ए ॥ वसतीथकी सातां घर मांहि, नर विहमै अहोरति असिझाई ॥ पुरुष पड्यो होय मृतकअनाथ, तां असिझाय कही सो हाथ ॥ १० ॥ पुत्रतणै प्रसवै दिन सात, बेटी आठ दिवस विख्यात ॥ सो कर मांहि कही असिझाई, नारी ऋतु दिन तीन कहाइ ॥ ११ ॥ ईंडो फूटै प्रसवै गाइ, जां जर रुधिर पडै तिन गाइ ॥ असिझाइ सो कर मांहि, त्रिणइ पोहर के ऊपर नही ॥ १२ ॥ असाढै चौमासे दिने, पडिकमणा गयांथी गिणै ॥ बार पोहर असिझाई कही, काती चौमासै इण परि सही ॥ १३ ॥ इण पर असिझाई छै बहू, गीतारथ गुरु जांणै सहू ॥ सांभलि ए मैं कही संखेवि, हरखै पय प्रभू कीजै देवि ॥ १४ ॥ अंतवर्ग अंतक्षर जेह, च्यार मात्रबीजे तेह ॥ सत्तम वर्ग बीअं अक्षरै, तब कवि नांम कहियो इण परै ॥ ॥ १५ ॥ इति असिझाइ सिझाय संपूर्णम् ॥

॥ अथ बावीस अभक्ष सिझाय लिख्यते ॥

जि-शासन रे सूधी सरदहिणा धरो, श्रीगुरुमुख रे नव तत्व ए निरता करो ॥ मिथ्यामत रे कुमति कदाग्रह परिहरौ, सहि पालो रे ते नर समकित मन खरो ॥ १ ॥ तूटक ॥ मन खरौ समकित शुद्ध पालौ, टालो दोष दया परो ॥ धुरि पंच अणुव्रत तीन गुणव्रत, च्यार सिक्षाव्रत धरो ॥ इम देशविरती क्रिया निरती, सुणो भवि यण भ्नरली ॥ दाखविए गुण परह केरा, दोष सम काढौ बली ॥ ॥ २ ॥ मम काढो रे लोभी नर कूडौ करौ, जांणी सावद्य रे अ भक्ष बावीसे परिहरौ ॥ वड पींपल रे पिलखण नैं कठुंबरो, ऊंबरफल रे रखे तुमें भक्षण करो ॥ ३ ॥ उल्लालो ॥ रखे तुमें भक्षण करौ मांखण, मद्य मधु आमिष तणो ॥ विष हेम करहा भंडि परहा, दोष मूल माटी घणो ॥ परिहरो सज्जन र

यणीभोजन, प्रथम डुरगति वारणौ ॥ मम करौ व्यालू अति अ सूरौ, रविउदय विन पारणो ॥ ४ ॥ अथाणो रे अनंतकाय सब नाम ए, काचागोरस रे मांहि कठोल न जिमिये ॥ एह वेंगण रे तुछ फला सवि ठाम ए, आपणपूं रे व्रत लीधो नविखंम ए ॥ ५ ॥ तूटक ॥ नवि खंमए व्रत नियम लेइ, वेइ फल व्रत भंगनौ ॥ अज्ञात फल वहुवीज भोजन, चलित रस होय जेहनो ॥ संवर आणी अभक्ष्य ग्यानी, तजो ए बावीस ए ॥ गुरु वयण विगतैं वली पूछयौ, अनंतकाय बत्तीस ए ॥ ६ ॥ अनंती रे कंद जाति जाणो सहू, जसु भक्षण रे पातिक बोल्या छै वहू ॥ कचूरौ रे हलदनीली आदू वली ॥ वज्रचूरण रे कंद बहूं कुंवलीफली॥७॥तूटक ॥ कुंवलीफली कुंवली वीज पावै, चाखै चतुर नर आंविली ॥ रतालू पिंमालू थेग थोहर, सतावरी लसण कुली ॥ गाजर मूला गिलौ रींगण विरहाली ढुकवत्थुलौ, पल्यंक सूरण वाल वीली मौथ नीली सांभलौ ॥ ८ ॥ वंसकारेला रे कूंपल कवला तरुणा, अंकूरा रे लोटा ते जलपोयणा ॥ कुमारी रे भमरवृक्षनी छालमी, जे कहिये रे लोके अमृतवेलमी ॥ ए ॥ वेलमी तानु ताजा खिलोमा ने खरसुआ, भूय भूंफोमा छत्रा कार जांणौ नील फल सेवे जूआ ॥ बत्तीस बोल प्रसिद्ध बोल्या लक्ष्मीरतन सूरि इम कहे, परिहरे जे नर दोष जांणी प्रांणी ते सवि सुख लहे ॥ १० ॥ इति बावीस अभक्ष सिझाय सं०॥

॥ अथ गजसुकमाल सिझाय ॥

॥ संवेगरसमे झीलता, मनसुं करे आलोच ॥ देखीने दोहग टलै, तासु साध्यो रे में करि लोच ॥ १ ॥ यादवराय धनश्र गजसुक माल, तेहने करूं रे प्रणाम त्रिकाल ॥ या० ॥ आंकणी ॥ प्रभू पास संयम आदरयौ, तेहनो ए परिणाम ॥ मन वचन काया वसि

करी, जो हूं पामूं रे केवलज्ञान ॥ २ ॥ या० ॥ मुनि मुगति जा यवा अलजयो, पऋषैन दिन दस वीस ॥ साहसीक इम उच्चरतो, पिण दिन जावे रे तो बेह दीस ॥ या० ॥ ३ ॥ समसांण जाय काउसग्ग रह्यौ, तिण सांझि प्रभुने पूछ ॥ मुनिवर अवर इम चिंतवे, एहनैं साची रै बे मुंह मूंछ ॥ या० ॥ ४ ॥ मुझ सुता विन अवगुण तजी, सौमिल अगनि प्रजाल ॥ सिगडी रचि सिर ऊपरै, चिहुं दिसि बांधी रे माटीनी पाल ॥ या० ॥ ५ ॥ वेदना जिम अधिक वधै, तिम वधै मन परिणांम ॥ चवदमें गुणठाणें चढ्यो, मुनिवर पांमी रे केवलग्यांन ॥ या० ॥ ६ ॥ देवकी जांमणने थई, ते रयण वरस हजार ॥ वांदवा आवी प्रह समें, पिण नवि देखे रे प्रांणआधार ॥ या० ॥ ७ ॥ पूछतां प्रभु मांझी करी, रातिनी वीतग वात ॥ हरि देखी हियडो फूटसी, तेणें कीधो रे ऋषिजीनो घात ॥ या० ॥ ८ ॥ उपसम सुधारस सेवतां, पांमियो अविचलराज ॥ मनरंग साधु महंतना, गुण गावे रे श्रीजिनराज ॥ या० ॥ ए ॥

॥ अथ प्रषणचंद्र सिझाय ॥

॥ राज छंडी रलियामणो रे, जांणी अथिर संसार ॥ वैरागै मन वालियो, कांइ लीधो संजम भार ॥ प्रषणचंद प्रणमूं तुमारा पाय, तुमे मोटा मुनिराय ॥ प्र० ॥ १ ॥ वनमांहे काउसग्ग रह्यो रे, पग ऊपर पग ठाय ॥ बांह बेउं ऊंची करी, सूरज सांमी दृष्टी लगाय ॥ २ ॥ प्र० ॥ श्रेणिक वंदन नीसरयो रे, वीरजीने वंदन जाय ॥ देइ तीन प्रदक्षणा, त्रिविध२ खमाय ॥ प्र० ॥ ३ ॥ दुरमुख दूत वचन सुणी रे, कोप चढ्यो ततकाल ॥ मनसुं संग्राम मांडियो, जीव पड्यो जंजाल ॥ प्र० ॥ ४ ॥ श्रेणिके प्रश्न पूछियो रे, एहनी सी गति थाय ॥ भगवंत कहे हिवणां मरे तो, सातमी नरके जाय ॥ प्र० ॥ ५ ॥ खिण इक अंते पूछियो रे, सरवारथसिद्धि वि

मान ॥ वाजी देवनी दुंदुन्नी, मुनि पांम्या केवलज्ञान ॥ प्र० ॥ ॥ ६ ॥ प्रष्णचंद मुनि मुगते गया रे, श्रीमहावीरना शिष्य ॥ रिद्धह रष कहे धन्य ते, जिण दीठा रे परतक्ष ॥ प्र० ॥ ७ ॥ इति॥

॥ अथ उतपति सिझाय ॥

॥ उतपत जोय जीव आपणी, मनमांहि विमास ॥ गरन्ना वासे जीवम्रो, वसियो नव मास ॥ उ० ॥ १ ॥ नारीतणे नान्नी तले, जिन वचने जोय ॥ फूल तणी जिम नालिका, तिम नाम्री है दोय ॥ उ० ॥ २ ॥ तसु तल योनि कहीजिये, वर फूल समान ॥ आंवतणी मांजर जिसो, तिहां मांस प्रधान ॥ उ० ॥ ३ ॥ रुधिर श्रवे तिण मांसथी, रुतुकाल सदीव ॥ रुधिर शुक्र योगे करी, तिहां ऊपजे जीव ॥ ४ ॥ उ० ॥ जे अपान पवने करी, वासित दुरगंध ॥ तिण थानक तूं ऊपनो, हिव हूउ अंधमंध ॥ उ० ॥ ५ ॥ नाम्री वांसतणी न्नरियै घणी, रूघाल॥ ताती लोह सलाकतैं, जाले ततकाल॥ उ० ॥ ६ ॥ तिम महिलानी जोनिमें, है नव लख जीव ॥ पुरुष प्रसंगे ते सहू, मरि जाय सदीव ॥ ७ ॥ ऊपजै नर नारी मिळ्यां, पांचेंद्री जेह ॥ तेहतणी संख्या नही, तजो कारज एह ॥ उ० ॥ ८ ॥ नव लख जीव टिके तिहां, उत्कृष्टो वार ॥ जीव ज घन्यपणे टिके, एक दोय त्रिण च्यार ॥ उ० ॥ ए ॥ जीव जघन्य तिहां रहे, महुरत परिमाण ॥ वार वरसनी थिति तिहां, उत्कृष्टी जांण ॥ १० ॥ उ० ॥ तिहां गरन्ने कोइ जीवम्रो, जंपै जग दीस ॥ फिर नर आवंतो रहै, संवत्सर चोवीस ॥ ११ ॥ उ० ॥ महिला वरस पिचावनें, कहिये नीरबीज ॥ पिचहत्तर वरसां पछै, थाये पुरुष अबीज ॥ १२ ॥ उ० ॥ जीमणी कूखै नर वसै, तिम वांमे नारि ॥ वीच नपुंसक जांणिये, जिनवचन विचार ॥ १३ ॥ उ० ॥ हिव सामान्यपणै इहां, आयो गरन्नावास ॥ सात

दिना ऊपरि रहे, नर गत नव मास ॥ ऊ० ॥ १४ ॥ आठ ब रस तिर्यंच रहे, उत्कृष्टै काल ॥ गर्भावासै भोगव्या, इम बहु जंजाल ॥ ऊ० ॥ १५ ॥ कार्मण काये कर लियो, पहिलो आहार ॥ शुक्र अने स्रोणिततणो, नही ऊठ लिगार ॥ ऊ० ॥ १६ ॥ पर- जापत पूरी नही, तिहां विसवावीस ॥ तिण आहारै तूं थयो, उदा रिक मीस ॥ ऊ० ॥ १७ ॥ पवन अछै उदरै तिको, ऊपजावै अंग ॥ अगनि करै थिर तेहने, जल सरस सुरङ्ग ॥ १८ ॥ ऊ० ॥ कठन पणै पृथवी रचै, अवगाह अकास ॥ पांचभूत सरीरमें, इम करै प्र कास ॥ १९ ॥ ऊ० ॥ बारै महुरत तां पछै, विलसै नर नारि ॥ गर भतणी उतपति तिहां, नहीं अवर प्रकार ॥ २० ॥ ऊ० ॥ कलल हु वै दिन सातमें, अरबुद दिन सात ॥ अरबुदथी पेसी वधै, घन मांस कहात ॥ २१ ॥ ऊ० ॥ मांसतणी बोटी हुवै, अड़तालीस टांक ॥ प्रथम मास जिनवर कहे, मन धरो निसंक ॥ २२ ॥ ऊ० ॥ सु थिर मास बीजे हुवै, हिव तीजे मास ॥ करमतणै वसि ऊपजे, मा- ता मन आस ॥ २३ ॥ ऊ० ॥ चोथे मासै मातना, प्रणमै सहु अं ग ॥ हाथ अने पग पांचमें, तिम सुतको संग ॥ २४ ॥ ऊ० ॥ पि त्त रुधिर छठे पड़ै, सातमें इण संच ॥ नव धमणी नस सातसै, पे सी सय पंच ॥ २५ ॥ ऊ० ॥ रोमराय पिण सातमें, साढीतीन कोड़ि ॥ ऊपजे ऊणै केतलै, इम आगम जोड़ि ॥ २६ ॥ ऊ० ॥ आठमें मा सें नीपनो, इम सकल सरीर ॥ ऊंधै सिर वेदन सहे, जंपै जिन वीर ॥ ॥ २७ ॥ ऊ० ॥ सोणित शुक्र सलेषमा, लघु ने वड़नीत ॥ वात पित्त कफ गरभथी, थायै नर नीत ॥ २८ ॥ ऊ० ॥ मात तणी सूंटि लगै, बालकनो नाल ॥ रस आहार करै तिहां, आवे ततकाल ॥ ऊ० ॥ २९ ॥ जननी ढये आहार ते, जाय नाड़ोनाड़ ॥ रोम इंद्री नख चख वधै, तिम मीजी ने हाथ ॥ ऊ० ॥ ३० ॥ सबहू अंग ऊल

स, सरवंग आहार ॥ कवल आहार करे नही, गरभै सुविचार ॥
॥ उ० ॥ ३१ ॥ मास बीजे किण जीवने, थाये ज्ञान विभं
ग ॥ अथवा अवधि कहीजिये, तिण ज्ञान प्रसंग ॥उ० ॥ ३२ ॥
कटक करे वैक्रियपणें, जूजी नरके जाय ॥ को जिनवचन सुणी
करी, मरी सुर पिण थाय ॥ उ० ॥ ३३ ॥ ऊंधे मुख गोमा
हिये, सहितो वहु पीड ॥ दृष्टि आगलि बेहुं हाथसुं, रहे मुठी
भींच ॥ उ० ॥ ३४ ॥ नर विण वस्त्र जलादिके, ऊपजै आ
धांन ॥ अथवा विहुं नारी मिल्यां, कह्यो गरभविधान ॥ उ० ॥
॥ ३५ ॥ कोइ उत्तम चिंतवै, देखी डुखावास ॥ पुन्य करी तिम
नीकलूं, नाउं गरभावास ॥उ०॥ ३६ ॥ ऊंठ कोडि चांपे सुई, कोइ
समकाल ॥ तिणथी गरभै अठ गुणी, सहे वेदन वाल ॥ उ० ॥
॥ ३७ ॥ माता दूखी दूखीयो, सुखणी सुख थाय ॥ माता सूती
ते सुवै, परवस दिन जाय ॥ उ० ॥ ३८ ॥ गरभथकी डुख लख
गुणो, जांमें जिण वार ॥ जन्म थयां डुख वीसरै, धिग२ मोह वि
कार ॥ उ० ॥३९॥ ऊपन्यो अशुचिपणे जिहां, मल मूत्र कलेस ॥
पिंड अशुचि कर पूरियो, किहां शुचि लवलेस ॥ उ० ॥ ४० ॥ तु
रत रुदन करतो थको, जांमें जिण वार ॥ मात पयोधर मुख ठवै,
पीयै दूध तिवार ॥ उ० ॥ ४१ ॥ दिन२ दीसे दीपतो, करै रंग अपा
र ॥ लाड कोड माता पिता, पूरे सुविचार ॥ उ० ॥ ४२ ॥ श्रोत्र
इग्यारे नारिने, नव नरने जांण ॥ रात दिवस वहिता रहै, चैतो चतुर
सुजाण ॥ ४३ ॥ उ० ॥ सात धातु साते त्वचा, छै सातसे ना
डि ॥ नवसे नाडी पिंडमें, तिम तीनसे हाड ॥ ४४ ॥ उ० ॥ संधि
एकसो साठ छै, सतोत्तर सो मम ॥ तीन दोष पेसी पांचसै,
ढांको छै चरम ॥ उ० ॥ ४५ ॥ रुधिर सेर दस देहमें, पेसाव
सरीष ॥ सेर पांच चरबी तिहां, दोय सेर पुरीष ॥ उ० ॥

